अगरेज व्यापारियो का वकील सम्भाजी की मार्फत शिवाजी से मिला, परन्तु इस मुलाकात से कुछ सार नही निकला।

सन् १६७४ म मराठो की दस सहस्र सेना साष्टी मे आई और बसई प्रान्त म उसने चौथ वसूल करना प्रारम्भ किया इसलिए बम्बई के अगरेजो को बहुत भय उत्पन्न हुआ जिसका परिणाम यह हुआ कि रायगढ म शिवाजी का जो राज्याभिषेक हुआ उसमें बम्बई क अगरेज व्यापारियो की तरफ से हेनरी आक्सडन नामक अगरेज दो अगरेज व्यापारियो के साथ शिवाजी का अभिनन्दन करने और नजराना देने के लिये आये। इस समय शिवाजी और अगरेजो का निकट का परिचय शाति के साथ हुआ और दोनो मे सधि होने का भी निश्चय हो गया। तारीख ६ अप्रेल सन् १६७४ में इस सधि पर हस्ताक्षर हो गये। इस सधि पत्र मे २० धारायें थी जिनमे निम्नलिखित मुख्य थी—

(१) राजापुर मे जो अगरेजो को हानि उठानी पडी है वह शिवाजी अगरेजों को भर देग और राजापुर दाभोल चौल और कल्याण मे कोठी खोलने की अगरेज व्यापारियो को इजाजत दी जायगी तथा शिवाजी के अधिकृत सम्पूर्ण राज्य मे अङ्गरेज व्यापार कर सकेंगे। अङ्गरेज माल का क्रय विक्रय अपनी मनमानी दर से करेंगे और माल की दर के सम्बन्ध मे किसी प्रकार की सख्ती शिवाजी की ओर से न होगी।

(२) शिवाजी के राज्य म जो माल आवेगा उस पर अङ्गरजो का प्रतिशत २॥) चुगी देनी होगी।

(३) अङ्गरेज और शिवाजी के सिक्के एक दूसरे के देश मे अपनी कीमत पर चल सकेंगे।

(४) दोनो को एक दूसरे के छीने हुये जहाज वापिस करने होंगे। राजापुर की क्षति के सम्बन्ध में दूसरा ही निश्चय किया गया। उसके अनुसार वहाँ की क्षति १० - ००० मुहरें कूता गई थी। इसका रकम अङ्गरेजो का नकद न मिलकर इस भाँति देने का निश्चय किया गया कि अगरेज तीन वर्षों तक प्रतिवर्ष ५००० हजार मुहरो के हिसाब से, १५ ००० मुहरो का माल शिवाजी से खरीदें। जिसम से सिर्फ साढे सात हजार मुहरें नकद दें और शेष साढे सात हजार मुहरें राजापुर म अगरेजो की कोठी स्थापित होने पर आने वाले माल का जो चुगी उन्हे देनी होगी उसम से काट लवें। जीते हुये जहाज लौटाने की शर्त शिवाजी ने बडे कष्ट से स्वीकार की क्योंकि लूट पर राजा का विशेष अधिकार और प्रेम होता है। शिवाजी के सिक्के की शर्त भी बडी कठिनाई स मानी गई। उनका कहना था कि सिक्का म जितनी धातु हो उसी के अनुसार उनकी कीमत रहे लिखा हुई कीमत न मानी जाय। परन्तु अन्त में शिवाजी ने इन शर्तों का आग्रह भी छोड दिया। सधि नियम के अनुसार राजापुर म अगरेजो ने फिर कोठी स्थापित की पर वह पहले जैसी लाभदायक न हो सकी।

सन् १६७८ में ५७ जहाजों की सेना और ४ हजार पैदल सेना लेकर शिवाजी का विचार पनवेल और शिद्दी कासम पर आक्रमण करने का था, परन्तु अंगरेजो ने बीच में पडकर शिद्दी की रक्षा की। यद्यपि अंगरेजो ने व्यापारी होने के कारण दूसरों के झगडे में न पडकर तटस्थ रहने का निश्चय किया था तथापि उनके हाथो से प्राय विचार के अनुसार काम नहीं होता था। जंजीरा से लेकर बम्बई तक समुद्र किनारे पर शिद्दी और मराठा के जहाजों का सदा परस्पर युद्ध होता रहता था। बम्बई बन्दर अंगरेजों के अधिकार में था, इसलिए मराठा के प्रदेश पर चढाई करके अथवा समुद्र-किनारे की प्रजा को त्रास पहुँचाकर शिद्दी के लडाकू जहाज बम्बई बन्दर में आश्रय लेते थे, इससे शिवाजी को बारम्बार यही संशय होता था कि अंगरेज लोग भीतर ही भीतर शिद्दी से मिल तो नहीं है। एक बार तो बम्बई के प्रेसिडेन्ट को शिवाजी ने एक धमकी का सन्देशा भी भेज दिया था कि "शिद्दी का इस बार प्रबन्ध करो, नहीं तो तुम्हें आपत्ति में पडना पडेगा" तब कहीं अंगरेजो ने अपना तटस्थपन दूर कर सबसे पहले शिद्दी का प्रबन्ध किया। शिद्दी के त्रास के कारण मराठी सेना के बम्बई पर आक्रमण का एक दो बार योग आया, परन्तु टल गया। सन १६८० के अप्रैल के महीने में जब शिवाजी के राज्य में से पकडे हुये कितनेक हिन्दू लोगो को शिद्दी ने रखना चाहा, तब बम्बई के अंगरेजों ने इक्कीस हिन्दुओं का पता लगाकर उन्हें इस संकट से मुक्त किया। सन १६८९ में पश्चिम किनारे पर लडाकू जहाजों की संख्या बहुत कम करने के लिये कम्पनी के डा'' ने निश्चय किया। इससे बम्बई निवासियो को मराठा का बहुत भय लगने लगा, परन्तु शिवाजी की मृत्यु हो जाने पर उनका वह भय शीघ्र ही कम हो गया।

इतिहास संशोधकों ने जो कागज-पत्र प्रकाशित किये हैं उनमें भी शिवाजी और अंगरेजो के सम्बन्ध का पूरा वर्णन कुछ अधिक नहीं मिलता। बखरी में तो अंगरेजों के नाम निशान तक का प्राय पता नहीं है। ऐसी दशा में किसी भी व्यवहार का सूक्ष्मवृत्त मिलना असम्भव है। परन्तु शिवाजी के समय भारत में रहने वाले अंग्रेजो की व्यापार कम्पनी के कागज-पत्र उनके कार्यालय में अब भी मिलते हैं और उनमें से बहुत से छप भी गये हैं। इनके और अन्य बातो के आधार पर से अंग्रेज इतिहासकारो ने इस विषय पर बहुत कुछ लिखा है। उससे तो यही विदित होता है कि अंगरेजो और शिवाजी के बीच में जो कुछ सम्बन्ध हुआ उसमें शिवाजी ने अंग्रेजो पर अपना अच्छा दबदबा जमा लिया और वे शिवाजी से डर कर, उनसे नम्रता और सम्मान के साथ व्यवहार करते थे। कितने ही स्थानो पर अंगरेज ग्रन्थकारों ने लिखा है कि "अंगरेजों के आगे शिवाजी की कुछ नहीं चली और उन्हें हारना ही पडा", परन्तु उन्हीं ग्रन्थकारो ने जो पूरा वर्णन दिया है उसी पर से उनके इस कथन का खण्डन सहज में ही हो जाता है। श्रीयुत सर देसाई ने अंगरेजों के अनेक ग्रन्थो का परिश्रम-पूर्वक पर्यालोचन कर अपनी

'मराठी रियासत' नामक पुस्तक में इस विषय पर कुछ पृष्ठ लिखे हैं। उनके कुछ भाग का अनुवाद यहाँ दिया जाता है।

'शिवाजी के द्वारा बहुत कुछ उपद्रव होने पर भी उन्हें सम्मानपूर्ण मान्य किये बिना अङ्गरेज न रह सके। अङ्गरेजों को अनाज सामग्री और जलाऊ लकड़ी शिवाजी के ही राज्य से मिलती थी, अतः जब सूरत में शिवाजी जाते थे तो बम्बई के व्यापारी अङ्गरेज उन्हें बड़ी नम्रता और विनय से समझाते थे। सन् १६७२ में जब कुमाओं जिले के पोर्तुगीज उपनिवेश 'पोर्ट बन्दर' को शिवाजी ने अधिकृत करने का प्रयत्न किया तो बम्बई के अंग्रेज मन ही मन घबरा उठे और उन्हें प्रसन्न करके उनसे स्नेहपूर्ण संधि करने के लिए मिस्टर उस्टिक को भेजा। इस सन्धि में शिवाजी को ही लाभ था, क्योंकि अंग्रेजों के व्यापार के कारण उनके और हुए प्रदेश का मूल्य बढ़ने लगा था और दूसरे अंग्रेजों से मैत्री हो जाने पर वे मुगल सेना को अपने थाने की सीमा के भीतर से शिवाजी के ऊपर आक्रमण करने को नहीं जाने देते थे। अतः शिवाजी सन्धि करने को तैयार हो गये। उस्टिक ने पहले की क्षति के ३२ हजार 'पगोडा' माँगे परन्तु शिवाजी ने यह स्वीकार न करके कहा कि "तुम राजापुर में कोठी खोलो और शिद्दी के पराभव करने में हमारी सहायता करो तो हम आगे किसी प्रकार की हानि न पहुँचा कर तुमसे मैत्री रखेंगे।' अंगरेजों को ये दोनों शर्तें स्वीकार नहीं हुईं। दूसरी बार फिर सन् १६७३ के मई मास में अंगरेजों ने निकोल्स नामक वकील शिवाजी के पास भेजा। वह सम्भाजी की मार्फत शिवाजी से मिला परन्तु उस समय भी कोई महत्व की बात तय न हो सकी।

"शिवाजी को जहाँ तहाँ विजय मिलने के कारण मराठों को उनके कार्य पसन्द आने लगे। तब उनकी सम्मति में शिवाजी ने सन् १६७४ में यथाविधि राज्यपद ग्रहण किया। इस अभिषेकोत्सव में बम्बई के डिप्टी गवर्नर हेनरी आक्सेण्डन उपस्थित थे। ईस्ट इण्डिया कम्पनी की ओर से अन्य दो अंगरेज व्यापारियों को साथ लेकर वे उक्त उत्सव के समय रायगढ़ आये। उस समय मौका लग जाने से शिवाजी से इनका सन्धि करने का विचार हुआ। इस इच्छा से ये लोग सन् १६७४ के अप्रेल मास के अन्त में बम्बई से जहाज द्वारा रवाना हुए। पहले चौल जाकर ये दूसरे दिन रोहा पहुँचे। रोहा से पालकी करके निजामपुर आये। पाँचवे दिन रायरी पर्वत के नीचे पाचाड नामक गाँव में आकर ठहरे। उस समय शिवाजी प्रतापगढ़ में थे, अतः इन्हें कुछ दिनों तक यहाँ ही ठहरना पड़ा। नारायणजी पण्डित नामक शिवाजी का एक चतुर कामदार पाचाड में अंगरेजों से मिला। शिवाजी का उद्देश्य उसने अंगरेजों को अच्छी तरह समझा दिया। अंगरेजों का कहना था कि "जञ्जीरा के शिद्दी से युद्ध न करके शिवाजी उससे सन्धि कर लें और हम व्यापारी सुभीता दे दें जिससे हम दोनों को लाभ हो, नारायण पण्डित ने अंगरेजों से कहा कि "यदि शिवाजी के सम्मुख आप शिद्दी की बात निकालेंगे तो आपका

कुछ भी काम न होगा। क्योंकि शिवाजी शिद्दी का मूलोच्छेदन करना चाहते हैं, इसलिए वे आपका कहना कभी न मानेंगे। व्यापार के सम्बन्ध में आपका कहना उचित है और शिवाजी भी अपने राज्य में व्यापार बढ़ाना चाहते हैं। अभी तक इन झगड़ों के कारण उन्हें इस ओर जैसा चाहिए वैसा लक्ष्य देने का समय नहीं मिला, परन्तु अब राज्याभिषेक हो जाने के बाद वे राज व्यवस्था का काम हाथ में लेंगे।" नारायणजी की इन बातों को सुनकर अंगरेज वकील समझ गये कि नारायण एक अधिकार विशेष रखने वाला चतुर पुरुष है, अतः उन्होंने उसे एक अंगूठा भेंट में दी।

"तारीख १५ मई को जब शिवाजी रायगढ़ लौटकर आये तब अंगरेज वकील किले पर गये। राज-भवन से एक मील दूरी पर इन्हें ठहरने के लिए बंगला दिया गया और वे वहाँ बड़े आनन्द से रहने लगे। शिवाजी उस समय बड़ी गड़बड़ में थे, तो भी चार दिन बाद नारायणजी की मार्फत वे इन अंगरेज वकीलों से मिले। व्यापार वृद्धि के सम्बन्ध में अंगरेजों का कहना उन्हें बहुत पसन्द आया और इस सम्बन्ध में विचार कर सन्धि की शर्तें निश्चित करने का काम शिवाजी ने पेशवा मोरोपन्त पिंगले को सौंपा। फिर शिवाजी को नजर भेंट देने के लिए अंगरेज वकील, जो वस्तुएं लाये थे वे किस प्रकार भेंट की जायं इस बात का निश्चय वे नारायण पण्डित से मिलकर दो दिनों तक करते रहे, और वे वस्तुएँ मोरोपन्त पेशवा की मार्फत शिवाजी को भेंट की गई। नारायणजी के यह कहने पर कि "बड़े बड़े अधिकारियों को भी भेंट करना अच्छा है" वकीलों ने बहुत से अधिकारियों को भी पोशाकें दीं। अन्त में नारायणजी की मार्फत सन्धि के सम्बन्ध में शिवाजी का अभिप्राय अंगरेजों को मालूम हो गया। अभिषेक के दिन बड़े दरबार में अंगरेजों का प्रधान वकील उपस्थित था। इस उत्सव का हृदयग्राही वर्णन उसने लिख रक्खा है। अभिषेक के कुछ दिनों बाद अंगरेजों से शिवाजी की सन्धि हुई और उस पर सम्पूर्ण अधिकारियों के हस्ताक्षर हो गये। तब अंगरेज वकील बम्बई को लौटे और वे रक्षा बन्धन के समय में लगभग वहाँ पहुँचे।

"शिवाजी की नाविक सेना कितनी अच्छी थी इसका जो उल्लेख कारवार के अंगरेज व्यापारी ने सन १६६५ में किया है, उससे विदित होता है कि उस समय कम से कम ८५ छोटे और तीन बड़े जहाज शिवाजी के पास थे। कागज-पत्रों के देखने से विदित होता है कि उस समय यूरोप का सबसे बलिष्ठ राज्य भी इतनी नाविक शक्ति से भयभीत हो सकता था, तो भी अंगरेजों का यही अनुमान है कि शिवाजी का बेड़ा बहुत बड़ा न रहा होगा।

"पश्चिमी किनारे के अंगरेज चुपचाप नहीं बैठे थे। वे जहाँ तक बनता था अपना दाँव लगाने की ही चिन्ता में रहते थे। उनका जञ्जीरा के शिद्दी के साथ अच्छा व्यवहार था। बम्बई बन्दर में अंगरेजों के पास अपनी नाविक सेना रखने की आज्ञा शिद्दी बारम्बार मांगता था, क्योंकि वह शिवाजी पर आक्रमण करना चाहता था।

परन्तु शिवाजी के भय के कारण अंग्रेज उनकी प्रार्थना मान्य नहीं करते थे और इसी लिए प्रकट रीति से सिद्दी को आश्रय न देने के कारण मुगल बादशाह का भी डर अंग्रेजों को था। सन् १६७३ में अक्टूबर मास में सिद्दी सम्बूल ने बम्बई बन्दर में प्रवेश कर शिवाजी के कुरला की ओर के प्रदेश में उपद्रव करना शुरू किया। उसने एक ब्राह्मण को वश में कर और उसे अपना जासूस बना कर शिवाजी के प्रदेश में इसलिए भेजा कि वहाँ के प्रमुख ब्राह्मणों को वश में करके ला सके। पकड़े हुए ब्राह्मणों को सिद्दी ने बहुत कष्ट दिया। जब यह बात शिवाजी को मालूम हुई तब उन्होंने अंग्रेजों को ऐसी अवस्था में फटकार बताई कि कम्पनी के प्रेसिडेन्ट ने तुरन्त ही शिवाजी के प्रदेश में उपद्रव करने वाले ११ व्यक्तियों को पकड़ा। उनमें से तीन को तो मृत्यु दण्ड दिया और शेष को गुलाम बना कर अमेरिका के पश्चिमी किनारे पर सेन्ट हेलना द्वीप को भेज दिया। दूसरे वर्ष फिर ऐसी ही बातें हुईं और सिद्दी ने अनेक ब्राह्मणों को कष्ट दिया। सिद्दी की दृष्टि में ब्राह्मण ही गुप्तचर थे क्योंकि वे शिवाजी की सहायता खूब करते थे। आगे और दूसरे काम में लग जाने पर सिद्दी से बदला न लिया जा सका। सन् १६८० में अप्रैल मास में सिद्दी शिवाजी के राज्य से कुछ लोगों को पकड़ कर बम्बई लाया। जब यह अंग्रेजों को मालूम हुआ तब उन्होंने २१ आदमियों को पुनः उनके देश को भेज दिया परन्तु अंग्रेजों का सिद्दी को अपने यहाँ स्थान देना शिवाजी को पसन्द नहीं हुआ अतः सिद्दी और अंग्रेज दोनों पर दबाव रखने के लिए सन् १६७६ की वर्षा ऋतु में शिवाजी ने बम्बई के समीप के खांदेरी द्वीप पर अधिकार कर लिया। तब से वे अंग्रेजों और सिद्दी पर अच्छी तरह दाब रख सके। शिवाजी के खांदेरी ले लेने पर अंग्रेजों को बड़ा बुरा मालूम हुआ और वे यह कहकर अपना हक साबित करने लगे कि पोर्तगीजों ने यह हमें दिया है परन्तु बसई के पोर्तुगीजों ने जब यह सुना तब वे अंग्रेजों को फटकार बता कर अपना हक साबित करने लगे। फिर अंग्रेजों ने सिद्दी से मित्रता करके शिवाजी की नौ-सेना पर चढ़ाई की। शिवाजी के कर्मचारियों ने पहले तो बिना सामना किए अंग्रेजों को द्वीप में आने दिया और जब वे घुस आए, तब उन सबों का संहार कर डाला। इसके बाद फिर अक्टूबर मास में रिवेञ्ज नामक पन्द्रह तोपों का जहाज और दो सौ सैनिकों से भरे हुए अन्य जहाजों को लेकर अंग्रेज खांदेरी के पास मराठों को रोकने के लिए आए। कप्तान मिचेल और केग्विन उस जहाजी बेड़े के मुखिया थे। उस समय अंग्रेज और मराठों का खूब दिल खोल कर युद्ध हुआ और दोनों की बहुत हानि हुई। तो भी जिस द्वीप पर अंग्रेजों की बहुत दिनों से दृष्टि थी उस खांदेरी द्वीप को वे न ले सके। इस समय शिवाजी की नौ सेना का मुखिया दौलत खाँ था। खांदेरी से पौन मील की दूरी पर उंदेरी नामक एक और छोटा द्वीप पथरीला है। बम्बई से आगबोट में बैठकर दक्षिण की ओर जाने पर ये मिलते हैं। इन द्वीपों में बस्ती नहीं थी, परन्तु यहाँ से अंग्रेजों को ईंधन मिलता था

और बम्बई बन्दर म जाने वाले सब जहाजों पर यहाँ से नजर रक्खी जा सकती थी। इन द्वीपो को लेने के लिए अगरेजो ने अनेक उपाय किए और इन्हीं के लिए शिवाजी से युद्ध करने की आज्ञा डायरेक्टरो की कोठी से कई बार माँगी गई पर वह उन्हें प्रत्येक बार यही लिखता था कि "खाँदेरी उन्देरी के लिए हमे युद्ध करने की जरूरत नहीं है, यह कई बार लिखा जा चुका है। इसके सिवा इस प्रकार युद्ध करने का हमारा व्यवसाय भी नहा है और न उसमे लाभ ही है इसलिए हम बार बार यही कहते हैं कि जिस तरह से भी हो युद्ध बन्द करो।' इस लिखने पर यहाँ के लोगों का अगरेजों के प्रति जो परिणाम हुआ उससे बम्बई निवासियो को बडा दुःख हुआ। उन्होंने विलायत को एक पत्र भेजा और उसमे लिखा कि यहा के लोग इन कारणो से हमे घृणा की दृष्टि से देखते हैं कि "तुम (अगरेजों) इतनी शेखी किस बल पर मारते हो? तुमने कौन सी ऐसी विजय प्राप्त की है? तुम्हारी तलवार ने कौन सा ऐसा बडा काम किया है? कौन तुम्हारी आज्ञा मानता है? तुम्हारे पास है क्या? डच लोगो ने तुम्हे शह दी ही थी। पोर्तुगीजो ने कुछ पुरुषत्व के काम भी किए थे, परन्तु तुम्हारी तो जो देखो वही हँसी उडाता है। बम्बई भी तो तुमने जीत कर नहा ली, और फिर उसके रखने की भी तुममे सामर्थ्य नहीं है। ऐसा होने पर भी तुम लोग जो लडाई करने को शेखी बघारते हो सो किस बिरते पर?" यद्यपि इन शब्दो को सच्चे सिद्ध कर दिखाने वाले मराठा के पुरस्कर्ता शिवाजी इस समय ससार म नहीं थे तो भी मरने से पहले अगरेजो ने तत्परता से उन्हें अपने अनुकूल बना लिया था। उस समय खाँदेरी लेने की धुन अगरेजो ने बिलकुल छोड दी थी। उनको जो नाविक सेना खाँदेरी के पास शिद्दी के सहायतार्थ थी वह उन्होंने वापिस मगवा ली थी और सन १६८० के मार्च मास में शिवाजी के वकील के साथ उन्होंने सधि कर ली थी जिसम शिद्दी को बम्बई म आश्रय न देने की मञ्जूरी दी और सन १६७४ की सधि पुनः स्वीकार की।

"अगरेजो पर शिवाजी का कितना भारी दबदबा था इसका उल्लेख ईस्ट-इण्डिया कम्पनी के इतिहास म जगह-जगह पर मिलता है। किसी भी मराठे सरदार के आने पर अगरेजों को शिवाजी के आने का ही भय-पूर्ण भ्रम हुआ करता था। शिवाजी के नाम ने एक सामान्य रूप धारण कर लिया था। सन १७०३ म अगरेज व्यापारियों ने सूरत की डायरी में लिख रक्खा है कि —"शिवाजी फिर सूरत पर चढाई करने वाला है और उसकी सेना तो पहले स ही सूरत के आसपास गोली चला रही है। इसी भय से अगरेजो ने सूरत के थाने को विशेष दृढ किया और कितने ही अगरेज कर्मचारियों को फौजी काम करने की आज्ञा दी। जिन्होंने इस आज्ञा का पालन नहा किया उन्हें दण्ड दिया गया। यह सब शिवाजी के नाम का प्रभाव था। बगाल के अगरेज व्यापारियों को तो शिवाजी अमर प्रतीत होते थे। जब सन् १६८० मे शिवाजी की मृत्यु हुई तब बम्बई के प्रेसिडेन्ट ने यह मृत्यु-समाचार कलकत्ते भेजा था।

वहां से यह उत्तर आया कि —"शिवाजी इतनी बार मर चुका है कि उसके मरने का विश्वास ही नहीं होता उसे लोग अमर ही समझते हैं। उसके मरने के समाचारों पर विश्वास न होने का कारण यह है कि उसे जहाँ तहाँ विजय ही मिली। अब हम उसे तब मरा हुआ समझेंगे जब कि उसके समान साहस-पूर्ण काम करने वाला मराठा में कोई नहीं होगा और हम मराठों के पंजे से छुटकारा मिलेगा।"

जिस खांदेरी ऊँन्दरी में शिवाजी और अंगरेजों की मुठभेड़ हुई उसका सविस्तर वृत्तान्त इस प्रकार है—ऊँन्दरी के पास खांदेरी नाम एक छोटा सा द्वीप है। यह बम्बई के पास है और नाव तथा चोरों का जगह है। इसलिए मराठे, हबशी और अंगरेजों तीनों ही इसे अपने अधिकार में लेने का प्रयत्न करते थे। अपनी मृत्यु से एक वर्ष पूर्व ही शिवाजी ने इसे अपने अधिकार में ले लिया था। वहां से हबशियों को यह मालूम होने पर कि अंगरेज हबशियों को सहायता अथवा आश्रय देते हैं अंगरेजों का शह देने का बहुत अच्छा सुभीता था क्योंकि अंगरेज और हबशियों ने मराठों के विरुद्ध अपना गुट्ट बना लिया था। १६७९ के अगस्त मास में शिवाजी ने तीन सौ सिपाही और तीन सौ मजदूर, युद्ध का सामान तथा बारूद गोले के साथ खांदेरी की तट बन्दी और मरम्मत करने के लिए भेज थे। यह देखकर बम्बई के गवर्नर ने भी माल के तीन जहाजों में चालीस गोरे शिवाजी के नौकरों को रोकने के लिए भेजे, परन्तु वे कुछ न कर सके। दस बारह दिन तक खांदेरी के आसपास घूमकर वे जहाज वापिस लौट आये। तब फिर सोलह तोपों का लड़ाऊ जहाज देकर फिर उन्हीं लोगों को भेजा। ता० १९ सितम्बर को मराठों ने अंगरेजों की इस टुकड़ी के एक लेफ्टिनेण्ट को मारा और छह खलासी कैद कर लिये। इस समय चौल में शिवाजी की नाविक सेना तैयार हो रही थी। यह खबर बम्बई के अंगरेजों ने कितने ही जहाज भाड़े में लेकर, एक जहाजों का काफिला तैयार किया जिसमें करीब २०० सिपाही थे। इन दोनों की लड़ाई १६ अक्टूबर १६७८ में हुई जिसमें पहले-पहल अंगरेजों को ही हारना पड़ा, परन्तु रिवहज नामक अंगरेजी जहाज के विशेष जोर लगाने और मराठों के पाँच जहाज डूब जाने पर मराठे लोग पीछे हटे और नागोथाना की खाड़ी में घुस गये।

इसी समय शिवाजी की पाँच हजार सेना कल्याणी में आई। इस सेना की 'थाना' पर से होकर माहिम जाकर बम्बई पर चढ़ाई करने की इच्छा थी, परन्तु पोर्तुगीज सरकार ने 'थाना' पर से जाने की इजाजत नहीं दी। इधर यद्यपि मुख्य नाविक सेना लौट गई थी, तो भी उसमें से कुछ लोग रात्रि के अंधेरे में अंगरेजों की आँख छिपाकर खाँदेरी से भोजन सामग्री मराठों को बरोक टोक पहुँचाते थे। फिर खाँन्दरी किले पर तोपें पर तोपें चढ़ाकर मराठों ने अंगरेजों के बेड़े पर गोले चलाये। तब अंगरेजी बेड़ा वहाँ से उठकर, नागोथाना की खाड़ी के मुहाने पर जाकर ठहर गया। नवम्बर में हबशियों का बेड़ा भी सूरत के अधिकारियों से मैत्री कर और सामान आदि लेकर खाँदेरी के

पास अगरेजों के बेडे से आ मिला, परन्तु अगरेज और हबशी दोनों इस द्वीप को अपने-अपने अधिकार म लेना चाहते थे, इसलिए दोनो का साथ मिल कर आक्रमण करने का, विचार बहुत दिनो तक स्थिर न रह सका। तब कासम सिद्दी न अकेल ही खान्देरी पर तोपें चलाई परन्तु जब उसने देखा कि यहाँ दाल नहीं गलती तब सामने के ऊँदेरी द्वीप पर अपनी सेना उतारी और उस अपने अधिकार म ले लिया। इधर शिवाजी ने रायगढ़ से अपना वकील बम्बई के अगरेजो क पास भेजकर सधि की बातचीत शुरु की। जब शिवाजी के वकील ने अगरेजो से कहा, "तुम हबशी लोगो स मिलकर काम करते हो और इसका उदाहरण खांदेरी का युद्ध है।" इस पर बवई क गवनर ने अपना बेडा खांदेरो से वापस मगवा लिया और शिवाजी क वकील को विश्वास दिलाया कि सिद्दी मराठो पर आक्रमण न करने की प्रतिज्ञा करेंगे, तभी उ० हम बबई बन्दर म स्थान देंगे, अन्यथा नही।

सन १६८० म शिवाजी की मृत्यु हुई और सभाजी गद्दी पर बैठे। इस समय सिद्दी लोग पश्चिम किनारे पर आक्रमण कर रहे थे, इसलिए सभाजी न सिद्दियो स युद्ध प्रारम्भ कर दिया। सिद्दी और सभाजी क बेडे की पहली लडाई बबई और अली बाग के बीच में, ऊँदेरी द्वीप के पास, हुई। उसम सिद्दियो की विजय हुई। इस युद्ध म उन्होंने ७० मराठो क मस्तक काट। इन मस्तको को बबई म लाकर और उन्हें भालो पर लटका बम्बई बन्दर क किनारे पर एक श्रेणी म लगाना चाहा, परन्तु बम्बई बन्दर अगरेजों के अधीन होने के कारण, अगरेजो न सिद्दियो की विजय-श्री का यह भयकर प्रदशन नही होने दिया। इसी समय सभाजी ने अगरेजों स भी युद्ध प्रारम्भ कर दिया क्योंकि ऊपर कही हुई सधि की सिद्दी-सबधी शर्त का पालन अगरेजों ने नही किया था। सन् १६८२ म सभाजी ने बम्बई बन्दर क एलिफेन्टा द्वीप की मरम्मत और तटबन्दी की। १६८३ म मस्कत क अरब लोगो ने अगरेजो का प्रेसीडेंट नामक जहाज तोडकर लूट लिया। इस पर राजापुर के अगरेजो ने बम्बई के अगरेजो को लिखा कि ये अरब लोग सभाजी के ही भेजे हुए थे। तब बम्बई वालो ने अपना वकील सभाजी के पास भेजा, जिसे सभाजी ने सप्रमाण यह दिखला दिया कि हमारी और अरब लोगों की बातचीत तक नही हुई है।

सन् १६८६ मे कम्पनी का मुख्य कार्यालय सूरत से बम्बई आ गया और सूरत, दूसरे दर्जे का थाना हो गया, परन्तु सभाजी का ध्यान इस समय बम्बई पर नही था। उनका ध्यान दक्षिण कोकन प्रात के गोआ की ओर खिंच रहा था। वे पोर्तुगीज लोगो पर चढाई करना चाहते थे, इसलिए उनका सबध अगरजो से बहुत ही कम हो गया था।

राजाराम का सबध भी अगरेजो से बहुत सा नहीं रहा, क्योंकि उनका समय मुगलों से दूर देश म जा कर लडने ही म प्राय व्यतीत हुआ। सन् १७०३ क फरवरी

मास म मराठे सूरत की ओर गये और सूरत से दो मील क आस पास के गाँवो को उन्होंने लूटा और जलाया। इस समय ये लोग सूरत म बिना प्रवेश किये ही लौट आये थे, परन्तु कम्पनी के अधिकारियो ने तो इस समय भी सूरत म लड़ने की उचित तैयार कर ली थी १७०६ में अहमदाबाद के पास मराठो ने मुगलो का परास्त किया। इस समय सूरत और भडोच के बीच मरठ्ठा क। सेना फैली हुई थी। इस सेना ने इन दोनो शहरो क लोगो स कर वसूल किया।

इसी समय कान्होजी आग्रे का प्रताप बढ़ने लगा और इसकी और अंगरेजो की कोंकन प्रात के किनारा पर मुठभेड हाने लगी। कान्होजी अपनी ही हिम्मत पर सामुद्रिक काम करता था। यह अंगरेजो को थोड़े समय म ही विघ्न स्वरूप दिखाई देन लगा। इसने खादेरी पर अधिकार कर उस बसा दिया था।

सन १७१८ मे दक्षिण कोकन के सावन्त-वाडी क देसाइयो ने सात हजार सेना लकर कारवार की अंगरेजो की कोठी पर घेरा डाल रहे और जब अंगरेजो का कुमक जल मार्ग से आने पर हुई, तो उसी समय देसाइयों का घेरा उठ गया, क्योंकि शाहू महाराज की सेना ने सावन्त-वाडी क उत्तर प्रदेश पर चढ़ाई कर दी थी। देसाइयो ने अंगरेजो के पास अपना वकील भेजा और उसके द्वारा देसाइयों और अंगरेजो की सधि हुई।

शिवाजी के समय म कान्होजी आग्रे मराठो नौ-सेना म खलासी का काम करता था। वह अपने पराक्रम के कारण राजाराम क समय मे उसी सेना का मुख्य सेनापति हो गया। शाहू महाराज के दक्षिण म आने पर मराठो मे जब फूट हो गई तब कान्होजी ने पहले तो ताराबाई का पक्ष लिया, पर फिर वह शाहू के पक्ष म मिल गया। इस समय सावन्त वाडी स लेकर बम्बई तक प्राय सब किनारा उसी क अधिकार म था, तथा शाहू महाराज न उसे खादेरी कुलाबा, सुवर्णदुर्ग और विजयदुर्ग क किले कोट थाने थाने और सरखेल की पदवी प्रदान की। उसने हबशियो का प्रभाव मिट्टी म मिला दिया और वह कोंकन के किनारे पर आने-जाने वाले सम्पूर्ण परदेशी जहाजो से चौथ वसूल करने और उन्हे लूटने भी लगा। उसके पास दस बड़े जहाज थे जिन पर ४ से १० तक तोपें चढ़ी रहती थी। उस समय अंगरेजो के पास ३२ तोपो का एक जहाज २० स २८ तोपो तक के ४ जहाज और ५ से १२ तोपो तक क २० जहाज थ। इनका खर्च पांच लाख रुपये वार्षिक था। पोर्तुगीज और सिद्दियो का अधिकार कम हो जाने के कारण अंगरेजो और आग्रे की ही प्राय मुठभेड होती था। १७१६ म मलाबार किनारे पर इन दोनो का पहला युद्ध हुआ जिसमे आग्रे का पराभव हुआ। सन १७१७ म जब आग्रे ने अंगरेजो का "सकसेस नामक जहाज पकडा तब अंगरेजो ने क्रोधित होकर विजयदुर्ग के किले को घेर लिया परन्तु वे उस न ले सके। ता० १८ अप्रैल सन् १७१७ म अंगरेजी बेड़े का हार खाकर लौट जाना पड़ा। सन् १७१८ के

अक्टूबर मास में अंगरेजों ने खांदेरी पर आक्रमण किया, परन्तु यहाँ भी उनका पराभव हुआ और उन्हें वापिस लौट जाना पड़ा। इस प्रकार अंगरेजों के खांदेरी लेने के सब प्रयत्न निष्फल हुए। इस समय अंगरेजी व्यापारियों के जहाजों को सताने का काम आंग्रे घडाके में कर रहा था। उसने बम्बई के अंगरेजों को कहला भेजा था कि "तुम और पोर्तुगीज मेरा अभी तक कुछ नहीं कर सके हो, इसलिए मेरे रास्ते में व्यर्थ मत आओ।" इसने कितने ही अंगरेजों को बहुत दिनों तक कैद में रखा था। सन् १७२० में आंग्रे ने शार्लट नामक अंगरेजी जहाज पकड़कर विजयदुर्ग के बन्दर में ला रखा था। उसने कोंकन किनारे के सम्पूर्ण छोटे बड़े स्थानों पर तोपों के मोर्चे लगा रखे थे, जिनके द्वारा उसके मराठे और यूरोपियन कर्मचारी दूर दूर तक मार करते थे। सन १७२२ में अंगरेजों और पोर्तुगीजों ने मिलकर कुलाबा में आंग्रे पर चढ़ाई की, परन्तु उसमें वे सफल न हो सके। फिर १७२४ में डच लोगों के सात जहाजी काफिलों ने ५० तोपों के साथ विजयदुर्ग पर आक्रमण किया, परन्तु इन्हें भी यश नहीं मिला। सन् १७२६ में आंग्रे ने फिर कम्पनी का एक माल से भरा हुआ व्यापारी जहाज पकड़ा। इस प्रकार आंग्रे का जहाजी बेड़ा दिन पर दिन बढ़ने लगा। १७१६ में उसने फिर किंग विलियम नामक कम्पनी का जहाज पकड़ा और कप्तान मकलीन नामक अधिकारी के पाँव में बेड़ी डाल कर बहुत दिनों तक उसे कैद में रखा और ५०० रुपये के लेने पर उसे छोड़ा। १७३१ में कान्होजी आंग्रे की मृत्यु हो गई। जब तक वह जीता रहा, तब तक अंगरेज इसका कुछ भी न कर सके। कान्होजी के मरने के पश्चात् उसके ज्येष्ठ लड़के सम्भोजी ने १७३३ के जून मास में बम्बई के प्रेसीडेण्ट के पास सन्धि करने के लिए दो वकील भेजे, परन्तु सम्भोजी तुरन्त ही मर गया और उसके भाइयों में परस्पर कलह उत्पन्न हो गई। तब कान्होजी का दासी पुत्र मानाजी आगे आया और उसने पोर्तुगीजों की सहायता से कुलाबा पर अधिकार कर लिया। फिर बाजीराव पेशवा की मध्यस्थता से शाहू महाराज से उसने मैत्री कर ली और अपनी सत्ता बढ़ाने लगा। बम्बई के गवर्नर को यह सहन नहीं हुआ, अतः उन्होंने मानाजी के विरुद्ध हबशियों को सहायता दी, परन्तु मानाजी ने भी शत्रुओं के बेड़े पर अधिकार कर लिया और हबशियों के कितने ही किले ले लिये। पैनवी खाड़ी पर उसने अपना अधिकार जमाया और इस प्रकार वह बम्बई बन्दर तक आ पहुँचा। इधर पहले बाजीराव पेशवा को सबसे पहले जञ्जीरे के हबशियों को ठिकाने लगा देने के लिए अंगरेजों की सहायता लेने की आवश्यकता हुई, अतः राजापुर के घेरे के समय ही शाहू महाराज के नाम से बम्बई के गवर्नर को एक पत्र भेजा, जिसमें प्रार्थना की कि आप हमारे शिद्दी आक्रमण के कार्य में बाधा न डालें। फिर हबशी और पेशवा के बीच में मध्यस्थता का कार्य भी अंगरेजों को ही मिला, परन्तु पेशवा और आंग्रे के बीच मैत्री होने के कारण अंगरेजों और पेशवा के बीच मैत्री होना सम्भव नहीं था। इसके सिवा अंगरेज और हबशियों की सन्धि, आंग्रे के विरुद्ध हो चुकी

थी, जिसमे यह बात ठहरी थी कि दोना के मिलकर आग्रे का पराभव करने पर अगरेजा को खाँदेरी द्वीप और उस पर का सम्पूर्ण फौजी सामान तथा कुलावा भी मिलेगा और पेठरण तथा नागोथाना की खाडियो के बीच के प्रदेश मे अगरेज अपनी कोठियाँ स्थापित कर सकेगे और स्थल पर के जो स्थान हस्तगत होंगे वे हबशियो को मिलेंगे। यद्यपि यह सधि अगरेज और हबशियो के बीच मे हुई थी, तथापि उस समय हबशियो की सत्ता गिर रही थी, अत अगरेजा को हबशियो की सहायता से कुछ भी लाभ नही हुआ प्रत्युत अगरेजी कम्पनी के नौ सेना का व्यय बहुत अधिक बढ गया इसलिए इस सधि से अगरेजो को भी कुछ भी लाभ नही हुआ। उधर शाहू राजा की सहायता से आग्रे को सत्ता बढने लगी, और यदि मानाजी और सम्भाजी की आपसी गृह-कलह न बढती तो आग्रे ने गोआ से लेकर बम्बई तक सम्पूर्ण कोकन पट्टी के किनारे पर अधिकार कर लिया होता। पेशवा की गृह कलह के समान आग्रे की गृह कलह ने भी अगरेजो के लिए पथ्य का काम किया। बम्बई के अगरेजा ने कप्तान इञ्चबर्ड को मानाजी आग्रे के पास कुलाबा भेजा और सम्भा जी आग्रे के साथ उनकी लडाई के विषय मे चेताने के लिए द्रव्य और फौजी सामान से सहायता देने को कहलाया। सन् १७३८ के दिसम्बर मे मिस्टर बेगवेन की तथा सम्भाजी आग्रे के बेडे की राजापुर की खाडी मे मुठभेड हुई, परन्तु सम्भाजी का बेडा भाग जाने के कारण बच गया। इसी मास मे सम्भाजी आग्रे ने अगरेजो का डार्बी नामक व्यापारी जहाज हस्तगत कर लिया। १७३९ मे उसने अगरेजो के साथ सधि करने का प्रयत्न किया। इस सधि मे सम्भाजी की यह शर्त थी कि अगरेजो के व्यापारी जहाज आग्रे के दस्तखती आज्ञा पत्र से पश्चिम किनारे पर व्यापार कर सकेंगे और आग्रे की ओर से उन्हे किसी प्रकार की हानि न पहुँचे, इस लिए अगरेजो को २० लाख रुपये वार्षिक देना होगा, परन्तु अगरेजो को यह बात स्वीकार न हुई। सन् १७३९ के मार्च मास मे कप्तान इञ्चबर्ड ने मानाजी आग्रे के ८ लडाऊ जहाज पकडे, परन्तु मानाजी ने भी तुरन्त ही अर्थात् नवम्बर महीने मे एली फन्टा पर अपना अधिकार जमा लिया। इस प्रकार सम्भाजी और मानाजी आग्रे अगरेजो के साथ कभी युद्ध और कभी सधि कर रहे थे कि इसी बीच मे पेशवा और अगरेजो मे मैत्री हो गई और इस मैत्री के कारण दोनो आग्रे के हाथ से कुलाबा निकल जाने की बारी आई, तब दोनो भाइयो ने उस समय परस्पर काम चलाऊ मैत्री कर अपना मतलब साध लिया। इस वर्णन से सन् १७३९ तक अगरेजो के साथ शिवाजी, सम्भाजी और आग्रे का सम्बन्ध कैसे हुआ और किस प्रकार रहा यह विदित हो जाता है, परन्तु मराठो और अगरेजो का बसई-युद्ध के कारण इससे भी निकट सम्बन्ध हुआ है, यह आगे दिखलाया जाता है।

सन् १७३७ तक अगरेजो को मराठो का प्रत्यक्ष परिचय बहुत अधिक नहीं था, न मराठो के उत्कर्ष से अधिक भय ही था, परन्तु फिर भी उन्हे मराठो से वास्तविक

डर होने लगा। सन् १७३१ में मराठों ने थाना के पोर्तुगीज लोगों पर आक्रमण किया। उस समय पोर्तुगीज और अंगरेजों में परस्पर मनमुटाव होने के कारण बम्बई के अंगरेजों ने मराठों को उत्तेजना दी। परन्तु तुरंत ही अंगरेज समझने लगे कि यह हमने भूल की है। सन् १७३७ के अप्रैल मास में सूरत के एक अंगरेज ने बङ्गाल में रहने वाले अपने एक मित्र को जो पत्र लिखा था उसमें उसने अपने जाति-भाइयों को मराठों का परिचय इस प्रकार कराया था कि "शाहू राजा की अधीनता में रहने वाले मराठे लोगों ने पोर्तुगीज लोगों पर इतनी भारी विजय प्राप्त की है कि उससे अनुमान होता है कि धीरे-धीरे बम्बई बन्दर पर भी चढ़ाई कर ये बहुत शीघ्र हमें (अंगरेजों को) हरा देंगे।' इस वर्ष मराठों ने थाने का किला पोर्तुगीजों से ले लिया, सो थाने की खाड़ी की ओर से बम्बई पर मराठों के चढ़ आने का भय अंगरेजों को होने लगा। तब उन्होंने अपनी सेना और गोला, बारूद आदि सामग्री वहां भेजी। इधर मराठों से वे दिखाऊ ढङ्ग से मिठास और स्नेह का व्यवहार करने लगे। उन्होंने स्वयं जाकर मराठों को यह समाचार दिया कि थाने का किला छीन लेने के कारण तुम पर पोर्तुगीज लोग बम्बई से चढ़ाई करने वाले हैं और किले के लोगों को गोला बारूद से सहायता पहुँचाई। इस कारण पोर्तुगीजों का आक्रमण सफल न हो सका तथा उनका सरदार दांतअंतोनियो मारा गया। इसके पहले एक बार जब शिद्दी ने बम्बई पर आक्रमण किया, तब पोर्तुगीजों ने अंगरेजों की ओर के समाचार शिद्दी को दिये थे। इसलिए अंगरेजों ने पोर्तुगीजों के समाचार मराठों को देकर बदला चुकाया और सन्तोष माना, परन्तु यूरोप के अन्य इतिहासकारों ने लिखा है कि अंगरेजों ने वह चुगली की थी। थाना के बाद मराठों ने तारापुर लिया और सन् १७३९ के फरवरी मास में वोर्सोवा नामक स्थान लेकर बसई पर घेरा डाला। इस समय पोर्तुगीजों ने अंगरेजों से बड़ी दीनता से सहायता मांगी, परन्तु अंगरेजों ने कुछ कारण दिखलाकर सहायता देना अस्वीकार कर दिया। अन्त में, चिमना जी अप्पा पेशवा को सफलता मिली और पोर्तुगीज उनकी शरण आये। इस लड़ाई में मराठों को हजारों प्राणों की जो हानि उठानी पड़ी उसका बदला उन्हें बसई हस्तगत हो जाने पर दूसरे रूप में मिला। बसई के किलेदार जानमिन्टो ने इस सम्बन्ध में बम्बई के गवर्नर को लिखा था कि "मराठों की इच्छा थाना लेने की अपेक्षा बम्बई लेने की अधिक है। उनके थाना लेने का कारण यह है कि यह बम्बई के मार्ग के नाकबन्दी का स्थान है। आज जिस प्रकार तुम्हारा मराठों से स्नेह है वैसा ही एक समय हमसे भी था परन्तु उन पर विश्वास नहीं होता। 'बम्बई बन्दर की सम्पत्ति लेने की उनकी बहुत इच्छा है। आज तुममें स्नेह पूर्वक व्यवहार करने का कारण यह है कि अंगरेज पोर्तुगीजों से एक साथ शत्रुता करने में असमर्थ हैं। ज्योंही साष्टी बन्दर पर मराठों का पांव जमा कि समझो, तुम्हारा भी नाश-काल समीप

ही है। किले पर जो तोपें मारी गई हैं उनके टुकडो पर के चिह्नों से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि तुमने मराठो को गोला बारूद से सहायता दी है और तुम्हारे तीन गोलन्दाज भी मराठो की सेना म थे। इसीलिए मराठो की तोपो के निशाने हमारे लिए बाधक हुए।' बसई के घेरे के समय पोर्तुगीजो ने अगरेजो से सहायता मांगी थी, क्योकि उन्हे भोजन सामग्री और बारूद के चार सौ पीपे तथा पाच हजार गोलो की आवश्यकता थी, परन्तु मराठो ने ऐसा जबरदस्त घेरा डाला था कि अगरेज सहायता पहुँचाने म असमर्थ थे, तो भी उन्होंने थोडी बहुत सहायता पहुँचाई। सेना को वेतन चुकाने के लिए पोर्तुगीजो ने कुछ नगद रुपयो की सहायता भी मांगी थी परन्तु अगरेजो ने देना स्वीकार नही किया। केवल ईसाई मन्दिर के चांदी के बतन और पीतल की तोपो को बधक रखकर पन्द्रह हजार रुपये दिये।

बसई सरीखा मजबूत किला मराठो के हाथ लगने पर अगरेजो को यह भय होने लगा था कि ये बम्बई बन्दर भी सहज ही मे ले लगे। बम्बई के किले की ऊंचाई केवल ग्यारह फुट थी, इसलिए उसके चारो ओर खाई खोदने की जरूरत थी। इस कार्य म तीस हजार का खच था। इस खच की रकम १) रुपया सैकडा अधिक चुङ्गी लेकर वसूल करने की लिखित सम्मति बम्बई के देशी व्यापारियो ने दे दी। उनके लेख मे इस प्रकार के वाक्य थे, "अगरेज कम्पनी के शासन म हम बहुत सुखी है। हमारी सम्पत्ति को किसी प्रकार का धोखा नही है। हम अपने धर्म का पालन स्वतन्त्रता-पूर्वक कर सकते हैं। हमारी इच्छा है कि यही सुख हमारी भावी पीढी को भी मिले। हमे बम्बई छोड-कर अन्यत्र सुख से रहने की कोई जगह नही दिखलाई देती। इधर मराठे लोग पास ही आ पहुँचे हैं, इसलिए उनसे बम्बई की रक्षा करने के लिए हम तीस हजार रुपये प्रसन्नता पूर्वक देते हैं। इस लेख के नीचे हिन्दू मुसलमान, ईसाई, पारसी, आदि अनेक जाति और धर्म के लोगो के हस्ताक्षर थे। बसई हाथ से निकल जाने पर उत्तर कोकण प्रान्त मे पोर्तुगीजो को कोई मुख्य आधार नही रहा। चौल और महाड्वाला कोट बन्दर के थाने के स्वय छोडने को उद्यत हो गये और चौल का थाना अगरेजो को देना स्वीकार किया। इसके पश्चात् अगरेजो की मध्यस्थता मे पोर्तुगीज और पेशवा के बीच सन्धि की बातचीत चली और कप्तान इञ्चबड ने ता० १४ अक्टूबर सन् १७४० को बाजीराव पेशवा और गोवा के पोर्तुगीज वाइसराय म सधि करवा दी जिसके द्वारा यह शर्त की गई कि पोर्तुगीज लोग चौल और पहाड के किले मराठो को दे और मराठे साष्टी से अपनी सेना वापस मगा लें और जब तक यह सेना न लौट जाय, तब तक उक्त दोनो किले अपने अधिकार म रखें। पोर्तुगीजो के नाम शेष हो जाने से पेशवा और अगरेजो का प्रत्यक्ष सम्बन्ध अधिक होने लगा। अब उन्हे मराठो की सत्ता प्रत्यक्ष दिखलाई दे रही थी और वे उसे जानने-पहिचानने लगे थे, इसलिए सतारा के भी राज दरबार म प्रवेश करने की इच्छा अगरेज लोगो को हुई और उन्होंने कप्तान विलियम गार्डन नामक

फौजी अधिकारी को शाहू महाराज से मिलाने के लिए सतारा भेजा। इस अधिकारी को अङ्गरेज बम्बई सरकार की ओर से गुप्त रीति से यह समझा दिया था कि तुम ऊपर से तो बहुत स्नेह बतलाना, परन्तु भीतर ही भीतर इस बात की जाँच करना कि पेशवा के वास्तविक शत्रु दरबार में कौन-कौन हैं? इसके सिवा उस समय शाहू महाराज की अपेक्षा बाजीराव पेशवा अधिक प्रबल थे। यह अङ्गरेजों से छिपा नहीं था। इसलिये उनसे भी मिले रहने की इच्छा से अङ्गरेजों ने एक स्नेहपूर्ण पत्र और कुछ भेंट के साथ कप्तान इञ्चबर्ड को पेशवा बाजीराव के पास भेजा।

शाहू महाराज की नजर करने के लिए बबई के बोर्ड ने यह निश्चय किया कि काच आदि का सामान जो थोड़े खर्च में बहुत मिल सके कप्तान गाडन के साथ भेजा जाय। गाडन साहब ता० १२ मई को बंबई से रवाना हुए। उनके साथ काशीपन्त नामक एक व्यक्ति भी था। यह शिद्दी के यहाँ की बातों से जानकारी रखता था। बबई कौंसिल ने गाडन को इस प्रकार बात करने के लिए आज्ञा दी कि—"तुम्हारे साथ के पत्र और नजराने सदा की रीति के अनुसार अदब के साथ जिसके लिए हो उन्हीं देना। शाहू राजा के दरबार में उनके मुख्य-मुख्य सलाहकार कौन-कौन हैं, उनके विचार कैसे हैं और उनका हिताहित सम्बंध किस प्रकार का है? इसका पता सूक्ष्म-दृष्टि से लगाना। दरबार में बाजीराव पेशवा के शत्रु बहुत हैं, इसलिए योग्य अवसर देखकर उनके हृदय में स्पर्धा और ईर्ष्या उत्पन्न करने का प्रयत्न करना और उन्हें समझाना कि पेशवा पहले से ही प्रबल है और इधर पोर्तुगीजों से विजय प्राप्त करने के कारण यह और अधिक प्रबल होगा, इसलिए उसके बढ़ते हुए प्रभाव को रोकने का यही अवसर है। अपनी कमजोरी उन्हें बहुत न दिखलाना। उन्हें यही बतलाना कि हम बाजीराव से डरते नहीं हैं। यदि हम पर चढ़ाई हो, तो हम अपना बचाव कर सकते हैं। उन्हें यह भी समझाना कि हमारी इच्छा केवल व्यापार करने की है किसी के राज्य लेने की नहीं और न हम किसी के धर्म में ही हस्तक्षेप करते हैं। इस देश का माल ले जाकर हम अपने देश में बेचते हैं और उसके बदले में यहाँ पैसा और माल लाते हैं तथा चुङ्गी भी देते हैं। यह तुम्हारा ही काम है। हमारा व्यापार मराठों के लिए सब तरह से लाभ-दायक है। गाडन साहब २३ मई के लगभग सतारा के पास पहुँचे। २५ वीं तारीख को श्रीपति राव प्रतिनिधि के कर्मचारी अन्ताजी पन्त ने उनका सत्कार किया और शाहू महाराज के सतारा में न होने के कारण गाडन साहब को साथ में रक्षक देकर शाहूजी के पास रहमतपुरा भेजा। ता० ३ जून को वे श्रीपतिराव प्रतिनिधि से मिले और ७ वीं को शाहूजी से उनकी मुलाकात कराई गई। इधर-उधर की बात होने के बाद शाहू महाराज ने गाडन साहब से पूछा कि क्या अब अङ्गरेज मराठों से डरने लगे हैं और इसीलिए उन्होंने अपने वकील मेरे पास भेजे हैं? केप्टन गाडन ने उत्तर दिया, "नहीं, मराठों के डर से मैं यहाँ नहीं भेजा गया हूँ, किन्तु मराठों से मैत्री करने की

मेरे आने का कारण है।" अंगरेजों की ओर से शाहू महाराज को जो चीजें नजर की गई उनमें सुन्दर काँच और चित्र विचित्र पक्षियों को देखकर महाराज बहुत प्रसन्न हुए और उन्होंने अंगरेजों से मैत्री रखने का आश्वासन दिया परन्तु गार्डन साहब मन में समझ गए कि पेशवा बाजीराव इतना प्रबल हो रहा है कि उसके आगे महाराज के आश्वासन देने या न देने का कुछ भी मूल्य नहीं है। जब शाहू महाराज को यह विदित हुआ कि बाजीराव और चिमना जी अंगरेजों के विरुद्ध हैं तब उन्होंने कहा, "ये अंगरेज लोग अच्छे आदमी हैं। यदि मैं इन्हें सहारा दूं तो बाजीराव उसे कभी अस्वीकार न करेंगे।" गार्डन साहब ने रानी विरूबाई को भी पत्र और नजराना भेजा तथा बाजीराव के पुत्र नाना साहब से भी वे मिले। जब नाना साहब ने उनसे खोद खोदकर बातें पूछीं तो उन्हें विदित हो गया कि वह अंगरेजों को पानी में देखता है। इस समय बाजीराव बुरहानपुर में थे और यह अफवाह चारों ओर उड़ रही थी दक्षिण में नादिरशाह मराठों पर आक्रमण करने वाला है। ता० २७ की बातचीत में महाराज ने गार्डन साहब से पूछा कि 'तुम आंग्रे का सतान हो ? तब गार्डन ने उत्तर दिया कि वह समुद्र में व्यापारियों को कष्ट देता है। ता० ३० जून को गार्डन साहब मराठों की छावनी से रवाना हुए और ता० १४ जुलाई को बंबई पहुँचे। वहाँ कौंसिल के सम्मुख गार्डन साहब ने यह विवरण उपस्थित किया कि "शाहू महाराज को थाना और साल्टी का लेना पसन्द था परन्तु बंबई पर चढ़ाई करना उन्हें पसन्द न था। बाजीराव का हेतु बंबई पर चढ़ाई करने का नहीं है और बाजीराव के सिवा दूसरों के मत अंगरेजों के अनुकूल हैं। बाजीराव की महत्वाकांक्षा बढ़ रही है। वह मुगलों के राज से पैसा लूट कर बहुत सेना रखना चाहता है। शाहू राजा के पास केवल २६ ००० सैनिक है परन्तु बाजीराव के पास ४०,००० हैं तथा आवश्यकता पड़ने पर वह मराठों को तुरंत एकत्रित कर सकता है। बाजीराव अपने विचार सदा गुप्त रखता है यहाँ तक कि कई बार तो उसकी सेना को यही नहीं मालूम हो पाता कि आगे का मुकाम कहाँ होने वाला है। बाजीराव पर सेना का पूर्ण विश्वास है। सारांश यह कि बाजीराव के प्रबल होने के कारण राज्य के अन्य सातों मन्त्रियों के विरुद्ध होने पर भी वह अपने ही मन की करता है, इसलिए हम बाजीराव को अप्रसन्न न होने देने की चेष्टा करना उचित है। पूने के अन्ताजी नायक बहरे नामक व्यापारी की इच्छा बंबई में अपना गुमाश्ता रखकर व्यापार करने का है। यह बाजीराव के विश्वासियों में से है, इसलिए इसके कहने पर हम विचार करना उचित है।

ता० २० जुलाई १७३८ को बंबई कौन्सिल का कार्य विवरण-पुस्तिका में इस प्रकार टिप्पणी लिखा गई है कि—

"यद्यपि मराठों को व्यापार से होने वाले लाभ पर लक्ष्य है तथापि बाजीराव के दाँत हमारे बंबई बंदर पर हैं और हमें अपने बचाव में लाने के लिए वह बहुत सावधान

धान है, अत कप्तान इन्चवर्ड ने जो सन्धि की है सब बातों का विचार करते हुए यही उचित प्रतीत होता है कि वह स्वीकार की जाय। बसई ले लेने के कारण मराठे प्रबल हो गए हैं, अत इस समय उनसे विरोध करना उचित नहीं है। यद्यपि हमारी सामुद्रिक शक्ति उनसे कुछ अधिक प्रबल है तथापि उनकी स्थल सेना बहुत ही अधिक बलवान है।"

गाडन साहब जब बम्बई लौटकर जाने लगे तो शाहू महाराज ने बम्बई के गवर्नर को एक पत्र उनके हाथ भेजा। उसमे लिखा था कि "कप्तान गाडन की मार्फत आपका पत्र मिला, समाचार विदित हुए। अगरेजों के साथ मेरा स्नेह सम्बन्ध प्रेम का वैसा बना हुआ है। तुमने उस सम्बन्ध को न तो अभी तोड़ा है और न आगे भी तोडोगे ऐसी आशा है। तुम्हारे व्यापार पर मेरी कृपा दृष्टि रहेगी। सदा पत्र भेजते रहे और स्नेह बढाते रहे।' इसी समय शाहू ने बाजीराव को इस प्रकार पत्र लिखा कि "अगरेज लोग पहले से हमसे ईमान के साथ व्यवहार करते आये हैं। बम्बई के गवनर स्टीफन ला के द्वारा भेजा हुआ गाडन नामक वकील मुझसे मिला था। हमारे साथ स्नेह रखने की उनकी इच्छा है। उनकी पद्धति व्यापारी है और व हमसे निष्कपट रीति से व्यवहार करते रहे हैं। व वचन के पक्के हैं, इसलिए तुम उनसे अच्छी तरह स्नेह रखना।" चिमनाजी अप्पा को भी शाहू महाराज ने ऐसा ही एक पत्र भेजा था। ता० २६ जून, सन् १७३६ को बाजीराव ने बबई के गवनर को इस आशय का पत्र भेजा कि "शाहू महाराज से स्नेह-पूर्वक पत्र व्यवहार करने की आपकी इच्छा उचित है। हमारी विजय के कारण तुम्हें जो हर्ष हुआ उसमे तुम सन्तुष्ट हुए। हमारी भी तुम्हारे समान यही इच्छा है कि तुम्हारा हमारा व्यापार बढे और राज्य तथा प्रजा को लाभ पहुँचे।" इन्हीं दिनों चिमनाजी अप्पा के पास इञ्चवर्ड साहब अगरेजों के वकील बन कर गये थे दोनों की मुलाकात बसई में हुई। चिमनाजी अप्पा ने कहा कि "बसई के घेरे के समय अङ्गरेजो ने जो पोर्तुगीजो को सहायता दी उससे हमे अपने काम में बहुत कष्ट उठाना पड़ा।" इस पर इञ्चवर्ड साहब ने उत्तर दिया कि "अब आप बसई के स्वामी हो गये हैं, अब हम आपकी सहायता करेंगे।' चिमनाजी अप्पा ने यह भी कहा कि 'अब हम दमण चौल आदि स्थान लेने वाले हैं तथा अपनी नौ-सेना भी बढाना चाहते हैं।' तब इन्चवर्ड साहब ने मौका देखकर यह बतलाते हुए कि नौ-सेना के प्रबल हो जाने से आप सामुद्रिक डाकुओ का नाश कर सकेंगे, मुक्त व्यापार-नीति के लाभो पर एक व्याख्यान दे डाला जिसमे उन्होंने कहा कि "आपका देश सम्पन्न और सुखी है। आप व्यापार को बढाओ, जगात कम कर दो, विदेशी व्यापारियों के जहाज प्रत्येक बन्दर मे आने दो, उनकी कोठियो की रक्षा करो। इन बातों से तुम्हारे देश को लाभ होगा। जगत मे विशाल बुद्धि और उदार मन के महत्वाकांक्षी लोग इसी राज-मार्ग का अनुसरण करते हैं।" मालूम होता है कि इनके व्याख्यान की बहुत सी बातें चिमनाजी को पसन्द आई, क्योंकि ता० १२ जुलाई, १७३९ को पेशवा और अङ्गरेजों मे सन्धि हो गई, जिसके

अनुसार अङ्गरेजों को पेशवाई राज्य में व्यापार करने की इजाजत मिली।

चिमनाजी के पास इञ्चबर्ड साहब को भेजते समय बम्बई कौंसिल ने इस प्रकार अपने विचार और हेतु प्रकट करने के लिए उनसे कहा था—'यदि मराठे हमसे स्नेह करना चाहते हों तो हमारी भी उनसे स्नेह करने की इच्छा है। हम इस बात की सावधानी रक्खेंगे कि पातुगीज मराठों पर आक्रमण न करने पावें और न वे बम्बई की बगल में घाटी की ओर तटवर्ती आक्रमण ही कर सकें। बम्बई को अपने अधिकार में रखने से हमारा यही प्रयोजन है कि हम चारों ओर अच्छी तरह व्यापार फैला सकें, इसलिए गाड़ियों पर बैठाये हुए जकात के नाकों पर अङ्गरेजों को विशेष सुभीते दिये जाने चाहिए। मराठों के राज्य में बना कौशल का माल यदि अच्छा होगा और उचित मूल्य पर मिलेगा, तो हम उसे अवश्य ही खरीदेंगे। हम जो थल-सेना और नौ-सेना रखते हैं उसे केवल अपनी रक्षा के लिए रखते हैं। यदि मराठे हमारा स्नेहभाव रक्खेंगे, तो हम समुद्र किनारे पर उनके व्यापार को धक्का न लगने देंगे, प्रत्युत सहायता करेंगे। हमें आंग्रे का भय है, इसलिए पेशवा को अपने लड़ाऊ जहाज माहिम की खाड़ी में न भेजने होंगे क्योंकि आंग्रे इससे लाभ उठा लेवेंगे अर्थात् हम धोखे में पड़ जावेंगे और यह नहीं जान सकेंगे कि पेशवा के जहाज कौन से हैं और आंग्रे के कौन से। ऋण देने की हमें कम्पनी सरकार की आज्ञा नहीं है और व्यापार में इन दिनों नुकसान है इसलिए पेशवा हमसे खंडनी भी न लें। हमने शिद्दी और पोर्तुगीज को पहले सहायता अवश्य दी थी, सो केवल इसलिए कि उनके पतन से हमारे हित में बाधा उत्पन्न होती थी। अब पेशवा की और हमारी मित्रता हो जाने पर हम तटस्थ रहेंगे। मानाजी आंग्रे से हमारी संधि हो गई है और शिद्दी, मुगल बादशाह के अधीन है, इसलिए इन दोनों के विरुद्ध हम आपकी सहायता न कर सकेंगे, परन्तु सम्भाजी आंग्रे हमारा शत्रु है उसे जितना हमसे बन सकेगा हम त्रास दे सकते हैं।"

चिमना जी अप्पा उस समय बीमार थे। इसलिए कप्तान इञ्चबर्ड से प्रत्यक्ष बातचीत करने में राघोबा दादा ही मुख्य थे। कोंडाजी मानकर के साथ सब बातचीत पक्की हुई और संधि की शर्तें जबानी ठहर गईं। फिर लिखवा कर बम्बई कौंसिल के पास स्वीकृति के लिए भेजी गई। इञ्चबर्ड साहब को यह बात प्रायः पसन्द नहीं थी, क्योंकि उन्होंने लिखा था कि "प्रायः मराठे लोग कहते कुछ और लिखते कुछ हैं तो भी यह संधि कर लेना उत्तम है।"

सन् १७५५ में आंग्रे का पतन करने के लिए पेशवा ने अङ्गरेजों से सहायता माँगी और अङ्गरेजों ने बड़ी प्रसन्नता से दी, क्योंकि आंग्रे की सामुद्रिक शक्ति के कारण अङ्गरेज उस पर पहले से ही अप्रसन्न थे। ता० २२ मार्च को मराठे और अङ्गरेजों ने सुवर्ण-दुर्ग को घेर लिया। इस घेरे में अङ्गरेजों की ओर से कप्तान जेम्स ५ लड़ाऊ जहाजों के साथ थे और मराठों के छोटे बड़े ६७ जहाज थे। लड़ने का काम मराठों ने

लिया था और गोलदाजी और निशानाबाजी का काम अङ्गरेज खलासी कर थे। इस प्रकार आग्रे के इस किले पर जय प्राप्त की गई। अङ्गरेजो ने २० वर्ष मे यही एक जय प्राप्त की थी। फिर उन्होने बाणकोट का किला लिया और उसी वर्ष अप्रैल मास मे नानासाहब पेशवा की प्रार्थना पर रत्नागिरि का किला लेने के लिए अङ्गरेजो ने कप्तान जेम्स को फिर भेजा। सन् १७५६ म कर्नल राबर्ट क्लाइव और एडमिरल वाटसन के सरकारी जहाज बम्बई आये और उन्हे लूट की लालच दिलाकर अङ्गरेजो ने आग्रे पर फिर चढाई की। इस चढाई म मराठे भी शामिल थे। इस बार इन लोगो ने विजय दुर्ग का दृढ किला हस्तगत किया। इस आक्रमण मे कर्नल क्लाइव स्वत सम्मिलित था। किले पर अङ्गरेज पहले चढे, इसलिए उस पर अङ्गरेजो का झण्डा उडाया गया, परन्तु पेशवाओ को यह मान्य नही हुआ। अङ्गरेज विजयदुर्ग के किले के बदले मे बाण-कोट का किला मराठो को देने लगे, परन्तु मराठो ने उसे लेना स्वीकार नही किया और अङ्गरेजो को लिखा कि "आप लोगो को ईमान का ऐसा व्यवहार उचित नही।" इस पर गवर्नर बोरशेअर ने लिखा कि "हमने समझा था कि यह अदला बदला तुम्हे पसन्द होगी तभी हमने यह प्रस्ताव किया था।" अन्त मे बम्बई से स्पेन्सर साहब वकील को नाना फडनवीस के पास पूना भेजा गया और ता० १२ अक्टूबर, सन् १७५६ के दिन सधि हुई, जिसम यह निश्चय हुआ कि मराठो को विजय-दुर्ग का किला दिया जाय और बाणकोट का किला अङ्गरेजो के पास रहे। बाणकोट किले के खर्च के लिए मराठे १० गाँव अङ्गरेजो को दे और पेशवाई राज्य म डच आदि यूरोपियन लोग व्यापार न करने पावें। इस सधि क पहिले विजय-दुर्ग के सम्बन्ध म ता० २१ जुलाई, सन् १७५६ को नानासाहब पेशवा ने जो एक पत्र बम्बई के अङ्गरेजो को भेजा था उसका आशय इस प्रकार था कि 'विजयदुर्ग लेने की हमारी इच्छा के कारण हमने अङ्गरेजो से युद्ध किया था, फिर हम वह किला तुम्हे कैसे दे सकते हैं? सब यूरोपियनो मे अङ्गरेज अपने वचन के पाबन्द कहे जाते हैं, इसीलिए हमने विलायत के राजा और अङ्गरेजो से स्नेह रखा। विजय-दुर्ग का किला हमारे राज्य म है। उसी के लिए हमने युद्ध किया था, परन्तु जब अङ्गरेज स्वय अपनी ओर से वचन भङ्ग करते हैं तो यह उचित नही है। अत किला हमारी सरकार क कर्मचारियो के अधीन कर दीजिए।"

इस पत्र के उत्तर म अङ्गरेजो ने निम्न लिखित आशय का पत्र भेजा—"किला अपने अधिकार मे रखने का कारण केवल सधि की शर्तें पूरी करना है। डच लोगो का व्यापार आपने नाममात्र को बन्द कर रखा है। उनका माल आपके राज्य मे जाता है। हमारे और आप के बीच मे किसी प्रकार का भ्रम न होने पावे, इसलिए मैं अपने वकील को आपके पास भेज रहा हूँ।" जान स्पेंसर पूना को भेजे गए। इन्होंने ता० ३१ अक्टूबर सन् १७५६ को बम्बई कौंसिल के सन्मुख यह रिपोर्ट पेश की —"पेशवा के कारभारी अमृतराव के द्वारा मुझे यह विदित हुआ है कि नानासाहब पेशवा की सलाह

से सलाबतजङ्ग के समीप से रहने वाले पेशवा को निकाल लिया है। जिस समय मैं नाना साहब पेशवा से मिला उस समय उनके पास राघोबा दादा, सदाशिवराव भाऊ और अमृतराव थे। नानासाहब और सन्डोवा ने पेशवा और सलाबतजङ्ग के साथ जो घटना हुई थी उसका पूरा हाल मुझसे कहा। पेशवा ने कहा कि अब फ्रान्स का प्रभाव कर्नाटक में न बढ़ सकेगा और घेरिया किले का मामला साफ हो जाने पर हमारे और तुम्हारे बीच में मनमुटाव होने का भी कोई कारण न रहेगा। नानासाहब ने अपनी यह इच्छा भी प्रकट की कि जिस प्रकार मद्रास के मोहम्मद अलीखाँ से अङ्गरेजों का स्नेह है वैसा ही बम्बई के अङ्गरेजों से हमारा रहे और जिस प्रकार मोहम्मद अलीखाँ को गोलाबारूद और सेना की सहायता अङ्गरेजों की ओर से दी गई वैसा ही सहायता हम को भी दी जाय परन्तु मैंने अनेक कारण बतला कर उनसे कहा कि ऐसी सहायता देने में हम (अङ्गरेज) असमर्थ हैं।

"इतनी बातचीत होने तक राघोबा दादा चुपचाप थे कुछ बोल नहीं थे। फिर उन्होंने दिल्ली पर आक्रमण करने के लिए परवाना और सेना से सहायता देने का हमसे बहुत आग्रह किया परन्तु मैंने फिर भी वही जवाब दिया। घेरिया का किला अधिकार में लेने के लिये गोविन्द शिवराम जा रहे हैं वे भी शायद यही बात कहेंगे। यदि मुगलों पर आक्रमण करने के लिये अङ्गरेजी सेना सहायता देगी तो कम्पनी सरकार को बहुत सी अड़चनों का सामना करना पड़ेगा। नानासाहब का चचेरा भाई सदाशिव राव भाऊ मुख्यतः कार्य भार सम्हालता है। यह बहुत चतुर कर्मण्य और अनुभवी पुरुष है, परन्तु साथ ही जल्दबाज और महत्वाकांक्षी भी बहुत है। पेशवा के दरबार में सदाशिवराव भाऊ को ही साधना उचित है। सन् १७५६ में बम्बई कौंसिल ने नानासाहब पेशवा के पास विलियम एण्ड्रयूज नामक वकील को भेजा और उसे इस प्रकार काम करने को समझाया कि 'इस समय पेशवा के दरबार में नानासाहब और सदाशिवराव भाऊ में मत भेद हो जाने से बहुत गड़बड़ है इसलिए सम्भव है कि बहुत से लोग कम्पनी सरकार की ओर झुकें, परन्तु तुम्हें बहुत सम्भल कर लोगों पर विश्वास करना। शङ्करावजी पन्त, सदाशिवराव भाऊ के पक्ष में मिल गया है वह तुमसे बहुत सी भीतरी बातें बतलायगा। उसकी पूँजी सूरत में गुथी हुई है। उसे आशा है कि हमारी सहायता से वह उसे मिल जायगी इसलिए वह भूठा स्नेह बतलाता होगा, तुम सावधान रहना। रामाजीपन्त के कहने से मालूम हुआ है कि जजीरा और खंदेरी के लेने के लिए हमने पेशवा को सहायता नहीं दी इससे वे हम पर अप्रसन्न हैं परन्तु तुम नानासाहब पेशवा को यह अच्छी तरह समझा देना कि रामाजीपन्त के जजीरे पर आक्रमण करने से पहले हम इसके बाद समाचार भी दिए गए। अकस्मात गङ्गाधरपन्त को हमारे पास भेजा, परन्तु हबशियों के विरुद्ध होना हम उचित नहीं था। यदि रामजी पन्त हमसे पहले पूछते तो हम उनसे कह देते कि जञ्जीरा लेना बहुत कठिन है। हम

ठहरे व्यापारी कोई भी आकर बम्बई से हमारी कोठी स माल खरीद सकता है । हबशी भी आकर खरीदते हैं । हमने उन्हें गोली-बारूद नही बेची । हमने मराठा को कभी वहीं नही रोका, प्रत्युत माहिम की खाडी म, याने स आज्ञा आने तक, हमारे कितने ही आदमियो को रोकना पडा और कितनी ही बार मराठा की चौकियो पर हमारे नाविक अधिकारियो को अपनी तलाशी देनी पडी ।

'नानासाहब स तुम यह भी कहना कि हमने सुना है कि आप फ्रेंचो से पत्र व्यवहार कर रहे हैं और वे आपको जञ्जीरा तथा उँदेरी लेने म सहायता करने वाले हैं, परन्तु यह नीचता और कृतघ्नता है । यदि आपका यह विचार नही है तो फिर सब फौजी बेडा को तैयार होने की आज्ञा क्यो दी गई है और क्या दामाजी गायकवाड को वर्षा ऋतु समाप्त होने ही सूरत पर आक्रमण करने की आज्ञा मिली है ? सूरत के कार-बार म कम्पनी सरकार का बहुत कुछ हाथ फसा हुआ है यह पेशवा अच्छी तरह जानते हैं । पेशवा के व्यवहार से विदित होता है कि हम जो मुगलो के पास से सनद मिली है उसे वे तुच्छ समझते हैं, परन्तु पेशवा स्वय मुगलो की सनद को जो उन्हे मिली है महत्व देते हैं । मुगलो की आज्ञा और सनद के अनुसार सूरत का किला हमारे अधिकार म है । उस पर आक्रमण करना पेशवा को उचित नही है । सूरत के नवाब यदि पेशवा का ऋण नही चुकाते होंगे, तो हम उनसे इसका निर्णय करवा देंगे, परन्तु सूरत पर आक्रमण होना ठीक नही । यदि होगा तो फिर हम भी आपके साथ युद्ध करना पडेगा, इसे ध्यान मे रखिए । बाणकोट मिलने म बदले म यदि तुम्हें बाणकोट के इधर और बम्बई के नजदीक कोई किले की जरूरत हो, तो हम उस पर विचार कर सकते हैं । नानासाहब को यह समझा कर कहना कि हबशियो के विरुद्ध होना हमारे लिए बहुत कठिन काम है । हम पेशवा स स्नेह भाव रखना चाहते हैं, परन्तु नुकसान और अपमान सहन करने को हम तैयार नही हैं ।'

वकील के साथ टामस मास्टिन नामक एक अङ्गरेज और भेजा गया था और उससे कह दिया गया था कि यदि आवश्यकता समझो तो मास्टिन को नानासाहब पेशवा और सदाशिवराव भाऊ मे बराबर मिलने के लिए दुभाषिया के साथ पूना म छोड आना । विलियम प्राइज ता० २४ अगस्त को बम्बई से रवाना हुए और पूना के सङ्गम पर ता० ४ सितम्बर को पहुँचे । पेशवा के पास इनके आगमन के समाचार पहुँचने पर सदाशिवराव भाऊ की ओर से बाबा चिटणवीस प्राइज साहब से मिलने आये और उन्हें सोमवार पेंठ म एक बञ्जारे के घर पर ठहराया । वहाँ नानासाहब सदाशिवराव, भाऊ, राघोबा और विश्वासराव से विलियम प्राइज की मुलाकात हुई । नानासाहब के चले जाने पर सदाशिवराव से इनकी बहुत कुछ कहा सुनी हुई । हबशियो के विरुद्ध अङ्गरेजो के सहायता न देने से दरबार के सब लोग अप्रसन्न थे । ता० २४ को नानासाहब फिर वकील स मिले, परन्तु इस मुलाकात स भी कुछ सार नही निकला । गोविन्द शिवराम ने

वकील को बहुत धमकाया और कहा कि "अङ्गरेजों के व्यापार को पक्का पहुँचाने और उनके थाना की आमदनी बसान से लेने की शक्ति पेशवा के हाथ म है।" इस पर वकील ने भी उत्तर दिया कि "पेशवा के शत्रु अङ्गरेजो से सधि करो को बिलकुल तैयार हैं। यदि पेशवा हमसे सधि नहीं करेंगे तो हम उनके शत्रुओ से सधि करेंगे।" दूसरी मुलाकात म अङ्गरेजो के वकील ने गोविन्द शिवराम स कहा कि "साष्टी विजय-दुर्ग प्रभृति किले हम दिए जाय और सूरत की आमदनी पर कर छोड दिया जाय, तो कदाचित् हम जञ्जीरा लेने मे आपकी सहायता कर सकें।" परन्तु गोविन्द शिवराम ने उनकी यह बात सर्वथा अस्वीकार की। गुजरात के सम्बन्ध म भी वकील मे बारम्बारी की बहुत कहा सुनी हुई। ता० १३ अक्टूबर के दिन भाऊ चढाई के लिए निकला। ता० १६ अक्टूबर को अङ्गरेजो का वकील फिर नानासाहब से मिला और ता० २२ को भी उसने उनसे भेट की, परन्तु जञ्जीरा के सम्बन्ध म बातचीत का कुछ परिणाम न निकल सका। तब नानासाहब ने वकील को एक घोडा और सिरपेंच देकर रवाना किया। प्राइज साहब की सारी वकालत व्यर्थ गई और वे ता० २३ अक्टूबर को बम्बई चले आये। सन् १७६७ म अङ्गरेजो ने टामस मास्टिन को फिर पेशवा के पास भेजा। इस समय पूना म बडे माधवराव पेशवा गद्दी पर थे।

जाते समय मास्टिन साहब को इस प्रकार समझाया गया कि "तुम पेशवा से यह कहना कि अब भी कितने बन्दरो पर हमारे माल के आने-जाने म बाधा पडती है और माल जहाँ का तहाँ रुका पडा है। बम्बई के गवर्नर की विनती पर आपने यह बाधा न होने देने की आज्ञा येसाजी पन्त को दे दी है पर अभी कार्य नहीं होता। अब तदनुसार मैं इसी आज्ञा के अनुसार काम होने की प्रार्थना करने के लिए यहाँ आया हूँ। इससे भी अधिक महत्व का काम यह है कि जब विजयदुर्ग का किला लिया था उस समय आप के लडके हमारे कैदी हुए थे। हमारी शरण म आने के कारण ही हमने उन्हे रख छोडा है। नहीं तो कैदी बनाकर रखने मे निरर्थक खर्च करने को कौन तैयार होगा। तुम यह बात ध्यान म रखना कि यद्यपि यह बात हमारे ध्यान मे है कि मराठो का प्रभाव दिन पर दिन बढता जाता है और वह बहुत अनिष्टकारक है तथा मद्रास और बङ्गाल के हमारे अधिकारियो के मन मे भी यही बात चुभ रही है तथापि निजामअली और हैदरअली के परस्पर मैत्री हो जाने के कारण हमे मराठों से स्नेह रखना ही आवश्यक है। मराठे यदि चाहें तो हम उन्हे वेदनूर और सोना दे सकेंगे, परन्तु उसके बदले मे उन्हें बसई और साष्टी देनी होगी और सूरत पर से भी अधिकार उठाना होगा और जहाँ हम चाहें वहाँ हम कोठी स्थापित करने की आज्ञा देनी होगी तथा कर्नाटक म मिर्च और चन्दन के व्यापार का कुल ठेका भी हम ही देना होगा। हमारा मुख्य हेतु साष्टी लेने का है। मराठो से स्नेह कर उनकी सत्ता बढने देना हमारे लिए अनिष्टकारक है परन्तु अभी इसके सिवा दूसरी गति नहीं है।

"माधवराव और रघुनाथराव में परस्पर झगड़ा होने के कारण माधवराव पेशवा का मन यदि अधिक व्यग्र हो, तो फिर हम पेशवा की अधिक खुशामद करने की जरूरत नहीं है। तुम दरबार का रङ्ग-ढङ्ग देखकर यह पूछना कि यदि पेशवा हमसे मिलना चाहते हैं तो मद्रास की ओर काम पड़ने पर हमें कितनी सेना दे सकेंगे? इस प्रश्न के उत्तर से तुम वहाँ की वास्तविक स्थिति की परीक्षा कर सकोगे। माधवराव और रघुनाथराव के पास नजराना और मन्त्री के पत्र लेकर यहाँ से भिन्न-भिन्न मनुष्य भेजे गए थे। उनसे विदित हुआ है कि पेशवा को, विशेषतया रघुनाथराव को, हमारी (अङ्गरेजों की) सहायता की आवश्यकता है। हमारे विचार से काका भतीजे—रघुनाथराव माधवराव—का ऊपर से जो मेल-मिलाप दीखता है वह वास्तविक नहीं है। यदि तुम हमें इस बात का विश्वास करा दोगे कि हमारा यह विचार ठीक है, तो हमें बहुत प्रसन्नता होगी। इन दोनों काका भतीजों के झगड़े के सिवा और कोई ऐसी बड़ी गृह-कलह हो जिसके कारण इनके राज्य-पतन की सम्भावना हो, तो उसकी सूचना हमें अवश्य देना। यदि निजाम या हैदरअली के वकीलों ने आकर पेशवा को प्रसन्न कर लिया हो, तो जिस तरह बने उस तरह पेशवा के मन में यह बात भर देना कि इनका परिणाम बहुत बुरा होगा। तुम्हारे साथ जो नजराना भेजा जाता है उसमें से राघोबा का नजराना तुम्हारे सहकारी चालस ब्रोम की मार्फत नासिक भेज देना और पेशवा या राघोबा की ओर से ही बातचीत चले, इस बात के प्रयत्न में सदा रहना।"

मास्टिन साहब ता० १६ नवम्बर, १७६७ को बम्बई से चले। पनवेल की खाड़ी में आते ही उनके साथ पेशवा के अतिथि के समान व्यवहार किया जाने लगा। बेलापुर के किले के पास उन्हें तोपों की सलामी दी गई और उनके सम्मानार्थ दुन्दुभी भी बजाई। पनवेल में दाजीपंत ने उनकी सब व्यवस्था की और आगे बेगारियों की सहायता से वे पूना पहुँचाये गये। मास्टिन साहब के पास सामान बहुत था। पचास बेगारी उनका सामान ले जाने में लगे। ता० २६ को वे गणेशखिंड पहुँचे। वहाँ माधवराव पेशवा की ओर से रामाजी पन्त चिटनवीस आकर उनसे मिले और शहर में गोविन्द शिवराम पन्त के बगीचे में वे ठहराये गये। वहाँ वे पेशवा से भेंट होने की तीव्र प्रतीक्षा करने लगे, परन्तु ता० ३ दिसम्बर से पहले यह भेंट न हो सकी। ३ दिसम्बर को शनिवार वाड़े के दीवानखाने में वे मिले। इस समय केवल कुशल प्रश्न होकर अंग्रेजों के वकील मास्टिन साहब ने पेशवा को निम्नलिखित वस्तुयें भेंट कीं—

१ घोड़ा, १ घड़ी, १ सोने का इत्रदान, १ इत्र की कुप्पा, २ शाल, १ कीनखाब की फर्द, १ शिकारी बन्दूक, १ जोड़ी पिस्तौल, १ पोशाक, ४ थान हरी मखमल, ६ थान गुलाबी मखमल, २ घुड़सवार के चाबुक, ८ गुलाब के इत्र की कुप्पियाँ, ४ थान जरी का कपड़ा। इसके सिवा नारायणराव पेशवा को एक सोने की साँकल, १ पोशाक, २ चाँदी की गाय, २ शाल, २ कीनखाब के थान और १ चाबुक भेंट में दिया।

अगरेज वकील से शुभ मुहूर्त मे मिलने के विचार से ही पहली भेट मे इतना विलम्ब हुआ, परन्तु आगे से ऐसा न होने देने के लिए वकील को गोविन्द शिवराम और रामाजी पन्त के द्वारा बहुत कुछ प्रयत्न करने पडे, तो भी आज विहार है, कल राजवाडे मे ब्राह्मण भोजन है, आदि अनेक कारणो से फिर ४, ५ दिनो तक पेशवा मास्टिन से न मिल सके। ता० २६ को मास्टिन साहब ने बम्बई के गवनर को यहाँ की कच्ची स्थिति के सम्बन्ध मे एक पत्र इस प्रकार लिखा —

"गोपिकाबाई के उसकाने से समक्ष मे मिलकर राघोबा को कैद करने का माधवराव का विचार था परन्तु सखाराम बापू की मध्यस्थता से दोनो के बीच अभी सधि हो गई है जिसके अनुसार पेशवा रघुनाथराव को नासिकत्र्यबक के आसपास का १६ लाख का प्रान्त और कुछ किले देंगे। रघुनाथराव की फौज का वेतन २५ लाख रुपये के लगभग बढ गया है जिसके जाकिनदार पेशवा। इसके बदले मे राघोबा ने स्वीकर कर लिया है कि हम कारबार में किसी प्रकार की उथल पुथल न करेंगे। इस सधि के स्थायी होने की आशा किसी को भी नही है, पर हाल मे तो यह झगडा मिट सा गया है। जाटो ने महादजी सिंधिया का पराभव किया है इसलिए यहा से तुकोजी राव होलकर नारोमकर शिवाजी विट्ठल विंचुरकर सिंधिया को सहायता देने उत्तरी हिन्दुस्थान जाने वाले हैं। इसके सिवा कर्नाटक की चढाई का हाल पत्र मे लिखा ही है तथा माधवराव पेशवा ज जीरा लेने की इच्छा से स्वत कोकन जाने वाले हैं। यहाँ यह जनश्रुति फैल है कि व्यकटराव मामा काशी, प्रयाग की यात्रा करते समय वहा के अगरेजो से मिले और उन्होने यह निश्चय किया कि अगरेज, मराठे और सुजाउद्दौला मिलकर जाट और रुहेलो को पराभव करें। पूना मे यह जनश्रुति भी है कि राजापुर मे अगरेजो की सेना पराजित हुई है। एक सेनानायक तथा सौ डेढ सौ सैनिक मारे गये है।'

ता० [illegible] को मास्टिन साहब नाना फडनवीस से मिले और पेशवा से पुन मिला देने की उनसे प्रार्थना की परन्तु आज पेशवा थेऊर मे देव दर्शनार्थ जाने वाले हैं, कल तुकोजी होलकर उत्तरी हिन्दुस्थान को रवाना होगे और परसो गोविन्द शिवराम के घर विवाहोत्सव मे सम्मिलित होंगे आदि बहाने किये गये और इस तरह ३, ४ दिन पेशवा से मास्टिन साहब की भेट न हो सकी। ता० ११ को मुलाकात हुई। इस समय सखाराम बापू मोरोबा फडनवीस आदि लोग उपस्थित थे। इस बैठक मे मुख्य कार्य के सम्बन्ध मे बातचीत चली। पहले ही पेशवा की ओर से मास्टिन साहब से पूछा गया कि एक प्रान्त के अगरेज अधिकारियो द्वारा की हुई सधि की शर्तें दूसरे प्रान्त के अगरेज अधिकारी मानते है या नही ?

मास्टिन साहब ने उत्तर दिया— प्रत्येक प्रान्त के अधिकारी भिन्न भिन्न हैं, परन्तु कम्पनी के हित की बात होने पर वे एक दूसरे की बात सुनते हैं। अन्त मे यह

ठहरा कि जब तक कर्नाटक से मराठे सरदार न लौट आवे तब तक कोई बात निश्चित रूप से नहीं कही जा सकती। दूसरे दिन मास्टिन साहब गोविन्द शिवराम से मिले और उन्हें समझाया कि "निजाम अथवा हैदरअली से मिलने में पेशवा को लाभ नहीं है, किन्तु हमारे साथ मेल रखने में ही लाभ है, क्योंकि अंगरेज वचन के पक्के होते हैं।" सखाराम बापू का दरबार में बड़ा मान था और वह एक प्रसिद्ध मन्त्री माना जाता था, अत मास्टिन साहब ने इनसे मिलने का प्रयत्न किया, परन्तु भेंट न हो सकी। इतने ही में कलकत्ता से पत्र आने पर बंबई वालो ने मास्टिन साहब को आज्ञा दी कि "कर्नाटक के सम्बन्ध में यदि पेशवा किसी का पक्ष लेकर तटस्थ रहे तो उसमें हमारा लाभ नहीं, अत तुम उन्हें तटस्थ रखने का प्रयत्न करो और उन्हें भय दिखाओ कि यदि पेशवा हमसे मेल न रखकर हैदरअली या निजाम से जाकर मिलेंगे तो हम बरार प्रान्त में भोसलों से मिल जावेंगे, क्योंकि भोसले हमसे मेल करने को उद्यत हैं"। ता० १६ दिसम्बर को मास्टिन साहबने अपने सहयोगी चार्ल्सब्रोम को रघुनाथराव के पास नासिक भेजा और समझा दिया कि राघोबा और पेशवा का प्रेम वास्तविक नहीं है, इसलिए तुम राघोबा से कहो कि हम तुम्हारी सहायता करेंगे और ऐसा कहकर यह प्रयत्न करो कि उनके द्वारा ही इस सम्बन्ध में बातचीत प्रारम्भ हो। इसी दिन सखाराम बापू की मध्यस्थता में पेशवा और मास्टिन साहब की मुलाकात हुई। पेशवा ने मास्टिन की यह प्रार्थना स्वीकार की कि 'चौल बन्दर में अंगरेजों के जहाज जो पकड़ रखे हैं वे छोड़ दिये जायं।" परन्तु स्पष्टतया बातचीत नहीं हो सकी। मास्टिन साहब ने उस समय यह अनुमान बाधा कि पेशवा के मन का गुप्त आशय यह है कि हैदरअली और हबशियों के विरुद्ध अंगरेज पेशवा को सहायता दें, लेकिन निश्चित कुछ भी न हो सका। दोनों ओर से मन साफ नहीं थे और दोनों ही यह चाहते थे कि प्रति-पक्षी पहले बोले। ता० ३० को मराठों के द्वारा पकड़े हुए जहाज छोड़ने की माधव राव ने आज्ञा दी। ता० १ जनवरी के दिन राघोबा का वकील, गोपालपन्त चन्द्रदेव मास्टिन साहब से मिलने गया और उनसे कहा कि राघोबा को सन्धि की शर्तें बिलकुल मान्य नहीं हैं। माधवराव की ओर से जरा भी गलती हुई कि वह सन्धि को एक ओर रखकर केवल छः माह में सब उथल-पुथल करके रख देगा। इसी समय निजामअली और हैदरअली के वकील पूना आये। मास्टिन साहब इसकी प्रतीक्षा कर रहे थे कि स्वयं पेशवा कोई बात छेड़े, परन्तु जब कोई बात नहीं छिड़ी तब मास्टिन साहब ने घबड़ाकर बम्बई कौंसिल से पूछा कि 'क्या मैं स्वयं बातचीत चलाऊं।" ता० ४ को उत्तरी हिन्दुस्तान से महादजी सिंधिया पूना आये और इनकी तथा माधवराव पेशवा की भेंट संगम पर हुई। ता० ५ को माधवराव पेशवा ने मास्टिन साहब को राज भवन में बुलाकर भोजन कराया। भोजन के पहले यूरोप और हिन्दुस्तान के सबंध में दोनों में बहुत से प्रश्नोत्तर हुए। ता० १० को बम्बई से मास्टिन साहब को लाचार होकर आज्ञा मिली कि "तुम स्वतः बातचीत चलाओ, परन्तु मराठों से बातचीत करते समय

जिस सावधानी की आवश्यकता है उसे मत छोड़ना ।

इधर ब्रोम साहब रघुनाथराव के पास भेजे गये थे । व रघुनाथराव से इन्द्रगढ़ में जाकर मिले । रघुनाथराव ने अंगरेजों की सहायता मिलने के लिए आनन्द प्रकट किया और कहा कि "नानासाहब पेशवा की मृत्यु के पश्चात मैंने माधवराव को अपने पुत्र के समान रखा, परन्तु माधवराव कृतघ्न है । वह मेरा अपमान करने लगा, मेरे स्नेही सरदारों को मेरे विरुद्ध खड़ा करने लगा और अन्त में उसने मुझे कैद करने का भी निश्चय किया है, अतः अब अंगरेजों की सहायता लेने के सिवा मुझे कोई अन्य मार्ग ही नहीं है ।" रघुनाथराव अंगरेजों से गोला-बारूद की सहायता चाहते थे । यद्यपि उनके पास भी सौ सवा सौ तोपें थीं और आनन्दवल्ली में उनका एक छोटा-सा तोपखाना भी था, तथापि उनका अन्य सामान दुरुस्त नहीं था, अतः वे यह जानते थे कि अङ्गरेजों की सहायता के बिना हमारा निर्वाह होना कठिन है । माधवराव से क्षणिक-सन्धि हो जाने के कारण रघुनाथराव ने अपनी सेना बहुत कम कर दी, केवल दो हजार सवार ही रह गए थे, परन्तु उन्हें विश्वास था कि चढ़ाई के समय आवश्यकतानुसार सेना बढ़ाई जा सकती है । ब्रोम साहब से इस सम्बन्ध में थोड़ी बहुत बातचीत भी हुई जिसमें उन्होंने यह दिखला दिया कि बम्बई के अङ्गरेज सहायता के बदले में कुछ नगद के सिवा कुछ अधिकार प्राप्त करने की भी इच्छा रखते हैं, परन्तु उस समय दोनों पक्षों के साथ युद्ध में थे, अतएव बातचीत करने की तैयारी भी नहीं थी जिससे कुछ निश्चित न हो सका और ब्रोम साहब लौट आये ।

ता० २७ जनवरी १७६८ को मास्टिन साहब और माधवराव पेशवा की मुलाकात फिर हुई । इस समय सन्धि की १४ शर्तों का कच्चा मसविदा बनाया गया । साथ ही यह एक प्रश्न उठ खड़ा हुआ कि जिस तरह सन् १७६१ की सन्धि के विरुद्ध अङ्गरेजों ने आंग्रे के पुत्रों को, अनुचित होने पर भी अपने सरंक्षण में ले लिया था तो इसका विश्वास कैसे किया जाय कि वह रघुनाथराव के सम्बन्ध में भी ऐसा न होगा ? इसी समय बम्बई के अङ्गरेजों को यह विदित हो गया कि निजाम या हैदरअली से पेशवा की मैत्री होना सम्भव नहीं है, अतः उन्होंने भी अपनी ओर से सन्धि के लिए शीघ्रता करना आवश्यक नहीं समझा और यही बात मास्टिन साहब को लिख भेजी । ता० १८ फरवरी को माधवराव पेशवा ने पूछा कि बम्बई में जो अङ्गरेजों का बेड़ा तैयार हो रहा है वह कहाँ जायगा । यह बेड़ा दक्षिण के किनारे की ओर हैदरअली पर चढ़ाई करने को भेजा जाने वाला था, परन्तु मास्टिन साहब ने कुछ का कुछ उत्तर दिया, और कहा कि वह मलबार और रायरी की ओर जाने वाला है । परन्तु जब पेशवा को वास्तविक समाचार ज्ञात हुए तो उन्हें बड़ा आश्चर्य हुआ । उन्होंने मास्टिन से कहा कि मन हो तुम चाहो तो हैदरअली पर चढ़ाई करो, पर अङ्गरेज कन्नूर और सौंन के किले न लेवें, क्योंकि वे हमारे सरंक्षण में हैं । इस पर मास्टिन ने कहा कि 'किला और भूमि लिए

बिना हैदरअली परास्त नहीं हो सकेगा, अतः पेशवा और अङ्गरेज मिल कर ही यदि हैदर अली को नीचा दिखावे, तो बहुत उचित हो और इसके लिए आप अपना वकील बम्बई भेजे।' पेशवा ने मास्टिन की यह बात स्वीकार की और एक घोड़ा तथा एक सिरोपाव देकर मास्टिन साहब को विदा किया। उस समय अङ्गरेजों की ओर से भी एक चीता और एक सिहनी माधवराव की भेंट की गई। मास्टिन और पेशवा के बीच में कई शर्तें समक्ष में ही ठहर गई थी, उनके अनुसार पेशवा ने आज्ञा दे दी और वह आज्ञा पत्र मास्टिन साहब को मिल गया। वे शर्तें इस प्रकार थीं —

(१) तीन वर्ष पहले अंगरेज व्यापारियों का मराठों के द्वारा जो नुकसान हुआ उसके ३०६१५।।।) दिये जायँ।

(२) बम्बई के नसखानजी मोदी का तनेला जो मराठों ने ले लिया है वह लौटा दिया जाय।

(३) सात वर्ष पहले बहरामजी हुरमसजी की दो सौ खण्डी नामक की ढेरी जो मराठों ने बलात् ले ली थी उसके बदले में दूसरी ढेरी दी जाय।

(४) रिचर्ड नावलैण्ड नामक अङ्गरेज के जो गुलाम साष्टी को भाग गये थे वे थानेदार से फिर दिलवाये जाय।

(५) इसी अङ्गरेज के और दो गुलाम चौल में भी भाग गये थे। वे भी दिलवाये जायँ।

(६) बम्बई बन्दर की हद्द में कोली लोगों ने मछलियाँ मारने के लिए जाल बिछा रखे हैं उन्हे निकालने के लिये करञ्जा के थानेदार को आज्ञा दी जाय।

माधवराव के समय में मराठों के कारबार में हस्तक्षेप करने का मौका अङ्गरेज लोगों को नहीं मिला। उन्होंने रघुनाथराव का भी ऐसा प्रबन्ध कर दिया था जिससे वे हजार पाँच सौ मनुष्यों से अधिक पास में न रख सकें और गोदावरी के तीर पर स्नान-सन्ध्या करते हुए पड़े रहें। यद्यपि उस समय अङ्गरेज लोग रघुनाथराव से मिल कर भीतर ही भीतर षड्यन्त्र की तैयारी कर रहे थे, पर माधवराव के दबदबे के कारण प्रगट रीति से रघुनाथराव की सहायता करने और उन्हें लाने का साहस अङ्गरेजों को नहीं होता था। साथ ही, वे यह भी जानते थे कि कर्नाटक प्रान्त के झगड़े के कारण माधवराव से शत्रुता कर लेना उचित नहीं है, इसलिये भीतर ही भीतर सुलगने वाले इस षड्यन्त्र को प्रगट रीति से कोई रूप प्राप्त न हो सका। परन्तु, माधवराव की मृत्यु के पश्चात् पेशवाई के दिन फिरे। कर्नाटक के षड्यन्त्र ढीले पड़ गये। बम्बई के अङ्गरेज अपने वकील की दृष्टि से पूना दरबार की सर्वस्थिति बहुत सूक्ष्म रीति से देख रहे थे। यद्यपि नाना फड़नवीस का प्रभाव पूना दरबार में अधिक था और वे अङ्गरेजों को अच्छी तरह पहिचानते भी थे, परन्तु उनको और उनके अन्य सहायक सरदारों को रघुनाथराव के द्वेष और घृणा के कारण दृष्टिदोष हो रहा था, अतः उनको अङ्गरेजों के इस निरी-

वाड पहले से ही रघुनाथराव के पक्ष में थे, इसलिए गुजरात में रघुनाथराव को अङ्गरेजों के सिवा गोविन्दराव की भी सहायता मिलने की आशा थी। इन्हीं आशाओं से प्रेरित होकर रघुनाथराव ने गुजरात की ओर अपना मोर्चा किया।

पहले रघुनाथराव, गोविन्दराव गायकवाड और मानाजी फड़के ने मिलकर हरिपन्त फड़के से युद्ध किया। सिंधिया और होलकर के बीच में पड़ने से यह युद्ध कुछ दिनों तक रुका, परन्तु जब आपस में संधि नहीं हो सकी तब माही नदी के किनारे पर युद्ध हुआ और उस युद्ध में रघुनाथराव की पूरी हार हुई। इनके सब हाथी और तोपें हरिपन्त को मिलीं। रघुनाथराव थोड़ी सी सेना के साथ खम्भात की ओर भाग गये। रास्ते में समाचार मिला कि पटवर्धन पीछा करता आ रहा है तब रघुनाथराव ने खम्भात के किले में आश्रय लेना चाहा, परन्तु खम्भात नवाब ने उनकी यह प्रार्थना स्वीकार नहीं की। अन्त में, लाचार होकर रघुनाथराव ने नवाब से यह प्रार्थना की कि "हम अङ्गरेजों के पास सूरत पहुँचा दो।" नवाब ने यह प्रार्थना स्वीकार की और उन्हें भावनगर को रवाना कर दिया। भावनगर के बन्दर में नवाब के जहाज थे। उनके द्वारा ७०० साथी तथा अन्य सामान सहित रघुनाथराव सकुशल सूरत पहुँच गये। माही नदी के युद्ध में, पराजित हो जाने पर भी रघुनाथराव के पास १०० घोड़े और ७ हाथी बच गये थे परन्तु जब इन जानवरों को किसी ने भी रखना स्वीकार न किया तब वे वहाँ ही छोड़ दिये गये।

इस घटना के कुछ दिनों पहले दादा साहब रघुनाथराव मालवा की ओर भाग गये थे। वहाँ से सिंधिया और होलकर की मध्यस्थता में वापिस लौटे और जब ताप्ती नदी के पास पहुँचे तब उन्होंने सूरत के अङ्गरेज द्वारा बम्बई के अङ्गरेजों से बातचीत शुरू की। अङ्गरेजों ने कहा कि "युद्ध प्रारम्भ करने के लिए पहले १५ से २० लाख रुपये नकद देने होंगे और जब पूना के बारह भाई का विद्रोह नष्ट हो जाय तब हमें साष्टी और बसई ये दो स्थान देने होंगे। युद्ध के लिए हम तोपों के सहित ढाई हजार पैदल सेना से तुम्हारी सहायता करेंगे।" परन्तु दादा साहब रघुनाथराव ने यह बात स्वीकार नहीं की, क्योंकि उस समय उसके पास पन्द्रह लाख रुपये नकद नहीं थे, दूसरे उनमें इतना स्वाभिमान इस दशा में भी शेष बचा हुआ था, जिससे वे साष्टी और बसई देना अपनी प्रतिष्ठा के विरुद्ध समझते थे, इसलिए उन्होंने अङ्गरेजों से कहला भेजा कि "आज हमारे पास न तो १५ लाख रुपये नकद ही है और न हम बसई और साष्टी ही देना चाहते हैं। यदि तुम १००० गोरे और २००० देशी सैनिकों और १५ तोपों से हमारी सहायता करो, तो हम गुजरात में तुम्हें ११ लाख रुपये की आमदनी का प्रान्त दे सकते हैं। बम्बई के अङ्गरेजों को यह शर्त भी बहुत कुछ पसन्द थी, परन्तु वे चाहते थे कि यदि साष्टी न मिले तो न सही, गुजरात ही में साढ़े अठारह लाख की आमदनी का प्रान्त तो भी हमें दिया जाय।

१७०० देशी सिपाही तथा अन्य मजदूर आदि सब मिलाकर ३००० सेना से सहायता देने का बचन दिया और रघुनाथराव ने इसके बदले म २५ सौ लाख का डेढ लाख रुपये के लगभग सैनिक खच देने और खच के लिए आमोद, हनसोद, व्हासा और अकलेश्वर ये चार तालुका की आमदनी लगा देने का करार किया। साथ ही उन्हे यह भी करार करना पडा कि जब रघुनाथराव गद्दी पर बैठे तब वसई और उसके नीचे का सवा उन्नीस लाख रुपया की आमदनी का प्रान्त तथा साष्टी और उनके समीपस्थ जम्बूसर, ओलपाड आदि बन्दर अगरेजों को सदा के लिए दे, अभी नकद रुपये पास न होने के कारण लाख के जवाहिरात अगरेजो के पास गिरवी रक्खे, बगाल प्रान्त तथा अर्काट नवाब के राज्य पर मराठे आक्रमण न करें और अङ्गरेजो के जहाज तथा कम्पनी सरकार के निशान धारण किये हुए अन्य जहाज यदि टूट जाने के कारण अथवा अन्य कारणो से मराठो की सीमा मे आ जावें, तो वे जिसके हो उन्हे लौटा दिये जाय। ये शर्तें अङ्गरेजो से निश्चित हो जाने पर, हरिपन्त से रघुनाथराव की जो बातचीत चल रही थी वह बन्द हो गई और फिर से युद्ध प्रारम्भ हुआ, परन्तु जब हरिपन्त के सम्मुख रघुनाथराव न टिक सके तब वे सूरत भाग गए।

सूरत म रघुनाथराव के सहायतार्थ पन्द्रह सौ सेना तो तैयार थी और मद्रास की ओर से और भी आने वाली थी। रघुनाथराव से सन्धि होने क पहले ही अङ्गरेजो ने अपनी ओर से मराठो से युद्ध छेड दिया था और यह सब बम्बई के ईस्ट इण्डिया कम्पनी के अधिकारियो की करामत थी। कलकत्ते के अङ्गरेजो को यह बात पसन्द नही थी। उन्होने इसके पहले युद्ध म मराठो से मैत्री तोडने के सम्बन्ध म बहुत अप्रसन्नता प्रगट की, परन्तु युद्ध प्रारम्भ हो गया था ऐसे समय मे कम्पनी सरकार की इज्जत के विरुद्ध ऐसा कोई काम न कर सके जिससे उन्हें असफलता मिला। उसका यह व्यवहार मनुष्य-स्वभाव और राजनीति के अनुकूल भी था, परन्तु कम्पनी सरकार की इज्जत रखते हुए युद्ध को बन्द करने के प्रत्येक प्रसग का उन्होंने उपयोग किया। अन्त में बुरी भली कैसी भी क्यो न हो, सालबाई म मराठे और अगरेजो की सन्धि हुई और युद्ध समाप्त हुआ, मराठो से फिर मैत्री हो जाने के कारण कलकत्ते के अगरेजों ने हृदय से आनन्द प्रगट किया और बम्बई के अधिकारियो को यह स्पष्ट रीति से लिख दिया कि "यह सन्धि इग्लैंड के राजा और ब्रिटिश पार्लियामेण्ट की आज्ञा से हुई है, इसलिए यदि तुम इस सन्धि को किसी भी कारण से तोडोगे, तो हम अपने उच्च अधिकारो का व्यवहार करेंगे।" परन्तु बम्बई ने अगरेजो ने कलह का जो बीजारोपण कर दिया था उसका अकुर पूर्णतया कभी नष्ट नही हो सका। इतना ही नही, २०, २५ वर्ष बाद कलकत्ते के अगरेजो ने ही बम्बई वालो का अनुकरण किया और फिर उन्होने युद्ध का जो झडा हाथ मे उठाया उसे जब तक महाराष्ट्र सत्ता की इमारत भस्म होकर धराशायी नही हो गई, जब तक नीचे

१७०० देशी सिपाही तथा अन्य मजदूर आदि सब मिलाकर ३००० सेना से सहायता देने का वचन दिया और रघुनाथराव ने इसके बदले मे २५ सौ लाखो का डेढ लाख रुपये के लगभग सैनिक खर्च देने और खर्च के लिए आमोद, हांसोद, व्हासा और अकलेश्वर ये चार ताल्लुका की आमदनी लगा देने का करार किया। साथ ही उन्हें यह भी करार करना पड़ा कि जब रघुनाथराव गद्दी पर बैठे तब वसई और उसके नीचे का सवा उन्नीस लाख रुपया की आमदनी का प्रान्त तथा साष्टी और उनके समीपस्थ जम्बूसर, ओलपाड आदि बन्दर अंगरेजो को सदा के लिए दें, अभी नकद रुपये पास न होने के कारण ■ लाख के जवाहिरात अंगरेजो के पास गिरवी रक्खें, बंगाल प्रान्त तथा अर्काट के नवाब के राज्य पर मराठे आक्रमण न करें और अङ्गरेजों के जहाज तथा कम्पनी सरकार के निशान धारण किये हुए अन्य जहाज यदि टूट जाने के कारण अथवा अन्य कारणो से मराठो की सीमा मे आ जावे, तो वे जिसके हो उन्हें लौटा दिये जायँ। ये शर्तें अङ्गरेजो से निश्चित हो जाने पर, हरिपन्त से रघुनाथराव की जो बातचीत चल रही थी वह बन्द हो गई, और फिर से युद्ध प्रारम्भ हुआ परन्तु जब हरिपन्त के सम्मुख रघुनाथराव न टिक सके तब वे सूरत भाग गए।

सूरत मे रघुनाथराव के सहायतार्थ पन्द्रह सौ सेना तो तैयार थी और मद्रास की ओर से और भी आने वाली थी। रघुनाथराव से सन्धि होने के पहले ही अङ्गरेजो ने अपनी ओर से मराठो से युद्ध छेड़ दिया था और यह सब बम्बई के ईस्ट इण्डिया कम्पनी के अधिकारियो की करामत थी। कलकत्ते के अङ्गरेजो को यह बात पसन्द नही थी। उन्होंने इसके पहले युद्ध मे मराठो से मैत्री तोडने के सम्बन्ध मे बहुत अप्रसन्नता प्रगट की, परन्तु युद्ध प्रारम्भ हो गया था ऐसे समय मे कम्पनी सरकार की इज्जत के विरुद्ध ऐसा कोई काम न कर सके जिससे उन्हें असफलता मिले। उसका यह व्यवहार मनुष्य-स्वभाव और राजनीति के अनुकूल भी था, परन्तु कम्पनी सरकार की इज्जत रखते हुए युद्ध को बन्द करने के प्रत्येक प्रसंग का उन्होंने उपयोग किया। अन्त में बुरी भली कैसी भी क्यो न हो, भालबाई मे मराठे और अंगरेजों की सन्धि हुई और युद्ध समाप्त हुआ, मराठो से फिर मैत्री हो जाने के कारण कलकत्ते के अंगरेजों ने हृदय से आनन्द प्रगट किया और बम्बई के अधिकारियो को यह स्पष्ट रीति से लिख दिया कि "यह सन्धि इग्लैंड के राजा और ब्रिटिश पार्लियामेन्ट की आज्ञा से हुई है, इसलिए यदि तुम इस सन्धि को किसी भी कारण से तोडोगे, तो हम अपने उच्च अधिकारो का व्यवहार करेंगे।" परन्तु बम्बई के अंगरेजो ने कलह का जो बीजारोपण कर दिया था उसका अंकुर पूर्णतया कभी नष्ट नही हो सका। इतना ही नही, २०, २५ वर्ष बाद कलकत्ते के अंगरेजों ने ही बम्बई वालो का अनुकरण किया और फिर उन्होंने युद्ध का जो झंडा हाथ मे उठाया उसे जब तक महाराष्ट्र सत्ता की इमारत भस्म होकर धराशायी नही हो गई, जब तक नीचे

१७०० देशी सिपाही तथा अन्य मजदूर आदि सब मिलाकर ३००० सेना से सहायता देने का वचन दिया और रघुनाथराव ने इसके बदले में २५ सौ लोगों का डेढ़ लाख रुपये के लगभग सैनिक खर्च देने और खर्च के लिए आमोद, हंसोट, व्हासा और अकलेश्वर ये चार ताल्लुका की आमदनी लगा देने का करार किया। साथ ही उन्हें यह भी करार करना पड़ा कि जब रघुनाथराव गद्दी पर बैठे तब वसई और उसके नीचे का सवा उन्नीस लाख रुपया की आमदनी का प्रान्त तथा साष्टी और उनके समीपस्थ जम्बूसर, ओलपाड आदि बन्दर अंगरेजों को सदा के लिए दें, अभी नकद रुपये पास न होने के कारण ६ लाख के जवाहिरात अंगरेजों के पास गिरवी रक्खे, बंगाल प्रान्त तथा अर्काट नवाब के राज्य पर मराठे आक्रमण न करें और अङ्गरेजों के जहाज तथा कम्पनी सरकार के निशान धारण किये हुए अन्य जहाज यदि टूट जाने के कारण अथवा अन्य कारणों से मराठों की सीमा में आ जावें, तो वे जिसके हों उन्हें लौटा दिये जाय। ये शर्तें अङ्गरेजों से निश्चित हो जाने पर, हरिपन्त से रघुनाथराव की जो बातचीत चल रही थी वह बन्द हो गई, और फिर से युद्ध प्रारम्भ हुआ परन्तु जब हरिपन्त के सम्मुख रघुनाथराव न टिक सके तब वे सूरत भाग गए।

सूरत में रघुनाथराव के सहायतार्थ पन्द्रह सौ सेना तो तैयार थी और मद्रास की ओर से और भी आने वाली थी। रघुनाथराव से सन्धि होने के पहले ही अङ्गरेजों ने अपनी ओर से मराठों से युद्ध छेड़ दिया था और यह सब बम्बई के ईस्ट इण्डिया कम्पनी के अधिकारियों की करामत थी। कलकत्ते के अङ्गरेजों को यह बात पसन्द नहीं थी। उन्होंने इसके पहले युद्ध में मराठों से मैत्री तोड़ने के सम्बन्ध में बहुत अप्रसन्नता प्रगट की, परन्तु युद्ध प्रारम्भ हो गया था ऐसे समय में कम्पनी सरकार की इज्जत के विरुद्ध ऐसा कोई काम न कर सके जिससे उन्हें असफलता मिले। उनका यह व्यवहार मनुष्य-स्वभाव और राजनीति के अनुकूल भी था, परन्तु कम्पनी सरकार की इज्जत रखते हुए युद्ध को बन्द करने के प्रत्येक प्रसंग का उन्होंने उपयोग किया। अन्त में बुरी भली कैसी भी क्यों न हो सालबाई में मराठे और अंगरेजों की सन्धि हुई और युद्ध समाप्त हुआ, मराठों से फिर मैत्री हो जाने के कारण कलकत्ते के अंगरेजों ने हृदय से आनन्द प्रगट किया और बम्बई के अधिकारियों को यह स्पष्ट रीति से लिख दिया कि "यह सन्धि इंग्लैंड के राजा और ब्रिटिश पार्लियामेंट की आज्ञा से हुई है, इसलिए यदि तुम इस सन्धि को किसी भी कारण से तोड़ोगे, तो हम अपने उच्च अधिकारों का व्यवहार करेंगे।" परन्तु बम्बई के अंगरेजों ने कलह का जो बीजारोपण कर दिया था उसका अंकुर पूर्णतया कभी नष्ट नहीं हो सका। इतना ही नहीं, २०, २५ वर्ष बाद कलकत्ते के अंगरेजों ने ही बम्बई वालों का अनुकरण किया और फिर उन्होंने युद्ध का जो झंडा हाथ में उठाया उसे तब तक महाराष्ट्र सत्ता की इमारत भस्म होकर धराशायी नहीं हो गई, जब तक नीचे

नहीं रखा। बम्बई वालो की झगड़ालू पद्धति की विजय देरी से ही क्यों न हुई हो, पर हुई अवश्य।

स्वहित की दृष्टि से बम्बई के अग्रेजो की पद्धति ठीक थी। यद्यपि रघुनाथराव और नाना फडनवीस के परस्पर के कलह का लाभ उठा कर बम्बई के अगरेजो ने मराठो से स्वय ही छेड छाड शुरू की थी, तथापि रघुनाथराव भी उनका उसकाने वाला एक सहकारी मिल गया था। रघुनाथराव ने स्वयम् उनके पास जाकर कहा था कि "तुम हमारी कलह के बीच मे पडो और हमारी सहायता करो। हमारी सहायता करने से हम तुम्हे बहुत पारितोषिक देंगे। ऐसी स्थिति म स्वहित-साधन का घर बैठे आया अवसर अगरज छोड भी कैसे सकते थे? अत इस अवसर से लाभ उठाने का उन्हे सहज मे ही अनिवार्य मोह हो गया। तारीख ६ अक्टूबर सन् १७७५ को बम्बई के अङ्गरेजों ने कलकत्ते को एक खरीता भेजा उसम उन्होने रघुनाथराव की तरफ से जो युद्ध किया था उसके कारण सविस्तार लिखे थे। इस खरीते को पढ़ने से बम्बई के अगरेजो की पद्धति स्पष्टतया ध्यान मे आ जाती है। वह खरीता इस प्रकार है —

'रघुनाथराव ही गद्दी के वास्तविक उत्तराधिकारी हैं। उनके पक्ष मे बहुत से ब्राह्मण और मराठे भी हैं। नागपुर म भोसले और बड़ोदे के गायकवाड के घरानो म भी एक प्रमुख सरदार रघुनाथराव के पक्ष म था। यद्यपि सिंधिया और होलकर उनके पक्ष म नही थे, तो भी उन्होने उसे पूर्णतया छोडा भी नही था। ये दोनो अपने ऊपर की खण्डनी का हिसाब चुकता करने का भार टालने के लिए स्पष्ट रीति से किसी भी पक्ष म शामिल न होकर पेशवा के घराने की फूट से लाभ उठाते हैं। निजाम और हैदरअली कभी इस पक्ष म, तो कभी उस पक्ष म मिलकर दावपन्च खेलते थे। स्वयम् रघुनाथराव के पास भी बहुत सेना थी, इसलिए उन्हे थोडी सेना की सहायता देकर अपना कार्य निकालने का अवसर था और उनके गद्दी पर बैठ जाने पर वे कोई भी प्रान्त हम दे सकते थे।"

युद्ध म सम्मिलित होने के इस अवसर से लाभ उठाने पर अङ्गरेजो को ऊपर के काम पूरे होने की बहुत आशा थी परन्तु खरीते से स्पष्ट मालूम न हो सकने के कारण यह प्रश्न खडा ही रहता है कि इस झगडे म पडने म उन्हे क्या प्राप्त होने वाला था? इस प्रश्न का उत्तर यह है कि अङ्गरेज लोग इस दृष्टि से युद्ध म सम्मिलित नही हुए थे कि रघुनाथराव के साथ अन्याय हो रहा है, किन्तु उन्हे अपना कुछ स्वार्थ सिद्ध करना था। बम्बई म कोठी बनवाने से ईस्ट इण्डिया कम्पनी का हेतु व्यापार करने का था। व्यापार करते-करते ही उन्होंने बम्बई पर अधिकार कर लिया तथा उस बन्दर की रक्षा के लिये बम्बई का सफर उसका सम्बन्ध था। बम्बई बन्दर म आया हुआ माल भिवाकर को भेजने के लिये भुसरी के रास्ते से साष्टी का ही मार्ग मुख्य था। साष्टी के आगे पर्वत और घाटियाँ शुरू होती हैं। वहीं मराठो का राज्य भी शुरू होता

था, इसलिये अङ्गरेजों ने साष्टी लिया और इसे अपने अधिकार में रखने के साथ ही साथ वे बम्बई के समीप के दूसरे बन्दर और बसई भी चाहने लगे थे। रघुनाथराव ये सब स्थान अङ्गरेजों को खुशी से दे सकते थे और बसई से सूरत तक के थाने भी व्यापारिक दृष्टि से महत्व के होने के कारण रघुनाथराव से उनके मिलने की भी आशा थी। इन बन्दरों और थानों के हाथ में आ जाने से बम्बई का व्यापार बिना भय के खूब चल सकता था। इसके सिवा महाराष्ट्र में पहले से ही चौदह लाख रुपया का ऊनी माल प्रति वर्ष बिकता था। उत्तम कपास पैदा करने वाला गुजरात का प्रांत हाथ में आ जाने पर बङ्गाल और चीन के व्यापार बढ़ने की भी खूब आशा थी। इधर कोकन-पट्टी पर अधिकार हो जाने से डच, पुर्तगाली और फ्रेञ्चों के हाथ से व्यापार निकल सकता था और इस तरह केवल ईस्ट इण्डिया कम्पनी ही व्यापार की ठेकेदार बन सकती थी। अभी तक बम्बई का व्यापार हानिकारक था। उसमें डेढ़ लाख पौण्ड की हानि थी, परन्तु रघुनाथराव ने जो प्रदेश देने का वचन दिया था उसके मिलने पर यह घाटा निकाल कर दो-ढाई लाख पौण्ड का लाभ होता दीखता था। बम्बई नगर की तटबन्दी हो जाने से उसे फौजी थाने का स्वरूप प्राप्त हो गया था और यह नगर जहाज बनाने के भी योग्य था। रघुनाथराव ने जो प्रान्त देने कहे थे उनसे बहुत अधिक मिलने की आशा थी। इन्हीं स्वार्थों की पूर्ति के लिए अङ्गरेजों ने पेशवा का आपस में झगड़ा करवा दिया। इस समय अङ्गरेजों ने जो यह उद्गार निकाला था कि ईश्वर हमें बिना मानवता के ही मिला, वह मनुष्य स्वभाव के बहुत कुछ अनुकूल था।

रघुनाथराव दादा पेशवाई के कलि पुरुष कहलाते थे। वास्तव में अन्य पुरुषों की अपेक्षा वे अधिक मूर्ख थे या नहीं, यह निश्चित करना बहुत कठिन है, परन्तु यह अस्वीकार नहीं किया जा सकता कि इनके सब कार्य पेशवाई की सत्ता, पेशवाई का प्रभाव और पेशवाई का ऐश्वर्य नष्ट करने के कारणीभूत अवश्य हुए। अधिकार-लालसा, महत्वाकांक्षा, और प्रतिपक्षियों से प्रतिरोध की इच्छा से यदि इन्होंने सिंधिया, होलकर आदि महाराष्ट्र सत्ता के प्रबल सरदारों को अपनी ओर मिलाकर अथवा उनका आश्रय लेकर नाना फड़नवीस से कलह की होती और उन पर विजय प्राप्त कर उन्हें कार्य-भार से निकाल दिया होता एवं सर्वसत्ता अपने अधिकार में ले ली होती, तो आज उन पर दोषारोपण करने का कोई कारण नहीं था, परन्तु उन्होंने परदेशी अङ्गरेजों के आश्रित होकर उन्हें अपने घर में घुसा लेने के कारण जिस विष-वृक्ष का बीजारोपण किया, उसने धीरे धीरे बल प्राप्त कर महाराष्ट्र-सत्ता की भव्य इमारत गिराकर मिट्टी में मिला दी और जिस जिसने इस वृक्ष के फल खाये अन्त में उन सबकी स्वतन्त्रता का नाश ही हुआ। रघुनाथराव का यह अपराध कभी क्षमा-योग्य नहीं कहा जा सकता, नाना फड़नवीस भी कुटिल-नीति और महत्वाकांक्षा में रघुनाथराव से कम नहीं थे और उन्हें भी अङ्गरेजों से सहायता लेने की आवश्यकता हुई थी, परन्तु नाना फड़नवीस ने जो अङ्ग-

रेजों से सहायता ली वह विरोधी शत्रुओं से लड़ने के लिये ली थी, परन्तु रघुनाथराव ने जो सहायता ली वह अपने घर वालों से ही लड़ने के लिए थी। यह हो सकता है कि रघुनाथराव के सहायतार्थ कोई प्रबल मराठा या ब्राह्मण सरन्दार तैयार न हुआ हो। इससे यही तात्पर्य निकलता है कि उस समय का लोकमत रघुनाथराव का पक्ष अन्याय और नाना फड़नवीस का न्याय का रहा होगा और अङ्गरेजों का आश्रय लेने से इस अन्याय में जो कुछ कमी रह गई होगी, वह भी पूरी हो गई होगी।

सब लोग निस्संदेह यह मानते हैं कि रघुनाथराव बहादुर और शेर थे, परन्तु यह देखा जाता है कि बहादुर और वीर पुरुष लिखने के कार्य में योग्य नहीं होते और यह कमी राघोबा ( रघुनाथराव ) में भी थी। इसलिए विजय प्राप्त करने और लड़ाई करने के काम में तो रघुनाथराव योग्य थे, पर व्यवस्था और द्रव्य सम्बन्धी कार्य में उन्हें कोई भी योग्य नहीं मानता था।

नाना साहब के जीते जी रघुनाथराव की कलह प्रियता प्रकट होना सम्भव नहीं था, परन्तु उनकी मृत्यु के बाद माधवराव पेशवा के गद्दी पर बैठते ही इस कलह का आरम्भ हुआ। मालूम होता है कि उस समय भी यह सम्प्रदायानुमोदित नियम ही माना जाता था कि पेशवा के पश्चात् उसका लड़का ही, चाहे वह अल्प-वयस्क ही क्यों न हो, गद्दी पर बैठे परन्तु पेशवा का भाई चाहे वह लड़के से वयस्क ही क्यों न हो गद्दी पर न बैठे। इसीलिए नाना साहब की मृत्यु के पश्चात् उनकी गद्दी उनके पुत्र माधवराव को मिली और रघुनाथराव को न मिल सकी। इस नियम के अनुसार माधवराव की मृत्यु के बाद, उनके पुत्रहीन मरने के कारण पेशवाई के वस्त्र नारायणराव को मिलना चाहिए था और उन्हें ही मिले। एक बार बलात् रघुनाथराव ने इस वस्त्र को प्राप्त कर लिया था, परन्तु उनका यह कृत्य अन्यायपूर्ण था, अत लोकमत के विरुद्ध वे इन वस्त्रों का अधिक दिन तक न रख सके। यद्यपि पेशवाई के वस्त्र प्राप्त करने की उनकी महत्वाकांक्षा कभी भी न्यायपूर्ण नहीं मानी जा सकती थी, पर कार्य-भारी प्रधानमन्त्री बनने की उनकी महत्वाकांक्षा के सम्बन्ध में भी यही विधान इतना ही बलपूर्वक नहीं किया जा सकता। माधवराव के गद्दी पर बैठने पर माधवराव की माता गोपिकाबाई की मत्सर बुद्धि के कारण जब पेशवाई के प्रधानमन्त्री का पद नाना फड़नवीस और पेठे को दिया गया, तो इस सम्बन्ध में रघुनाथराव के पक्ष में भी लोकमत की सहानुभूति थी। रघुनाथराव ने इस पद को प्राप्त करने के लिए मुगलों की सहायता लेकर लोकमत प्राप्त कर लिया और फिर माधवराव को कैद करके सब अपने अधिकार में ले लिया। साथ ही नाना फड़नवीस से उनका काम छीनकर चिन्तामणि विट्ठल रायरीकर को दिया (१७६२), परन्तु शीघ्र ही (१७६३) में मुगलों से सन्धि हो जाने के कारण माधवराव फिर से गद्दी पर बैठे और प्रधानमन्त्री का कार्य रायरीकर से छीनकर नाना फड़नवीस और मोराबा को दिया।

इसके पाँच वर्ष बाद तक माधवराव और रघुनाथराव में अधिक झगड़ा नहीं हुआ। रघुनाथराव चढ़ाई आदि में काम पर जाते थे और माधवराव कारभारी के कहे अनुसार काम करते थे। यद्यपि किसी अंश में यह ठीक है कि मातृभक्त माधवराव की माता गोपिकाबाई, माधवराव को रघुनाथराव के सम्बन्ध में चैन नहीं लेने देती थी, पर यह सर्वथा सत्य है कि रघुनाथराव की स्त्री आनन्दीबाई तो रघुनाथराव को एक क्षण भी चैन से नहीं बैठने देती थी। किसी कारण से क्यों न हो, अन्त में, रघुनाथराव के असन्तोष ने खुल्लमखुल्ला विद्रोह का रूप धारण कर लिया और पाँच वर्ष पहले का समय चक्र उलटा घूम गया अर्थात् अब की बार माधवराव का पराभव हुआ और उन्हें पूना के शनिवार बाड़े में कैद कर दिया गया। माधवराव और नाना फड़नवीस का मन पहले से ही मिला हुआ था और रघुनाथराव का गैरमुसद्दीपन नाना फड़नवीस को रुचता नहीं था। इसलिये रघुनाथराव के पराभव करने के काम में माधवराव को नाना फड़नवीस की सम्मति मिला करती थी तथा माधवराव जब चढ़ाई पर जाते थे, तब रघुनाथराव की देख रेख का काम नियमानुसार इन्हीं नाना फड़नवीस को ही सम्हालना पड़ता था। इसलिये रघुनाथराव और नाना फड़नवीस के बीच में जो मनमुटाव हो गया था वह कभी भी दूर न हो सका। अन्त में, जब माधवराव मरने लगे, तब उन्होंने रघुनाथराव को कैद से छोड़ दिया और नारायणराव का हाथ उनके हाथ में देकर मन से सब द्वेष निकाल डालने और नारायणराव पर प्रेम रखने की प्रार्थना की। मृत्यु-शय्या पर पड़े हुये मनुष्य की प्रार्थना कोई भी अस्वीकार नहीं कर सकता, अतः रघुनाथराव ने भी यह प्रार्थना स्वीकार कर ली और महत्वकांक्षा तथा अपनी स्त्री आनन्दीबाई की धूर्तता पर ध्यान न देकर वे नारायणराव पर प्रेम रखने लगे। उनके लिये यह बात भूषणवत् हुई। कितने ही दिनों तक काका भतीजे, सोते भर अलग थे, भोजन-पान, उठना-बैठना आदि सब एक ही साथ करते थे, परन्तु दुर्भाग्य से यह स्नेह अधिक दिनों तक न टिक सका। पेशवाई के समय केवल खोटे सलाहगीरों से ही नहीं घिरे हुए थे, बल्कि नारायणराव को भी यही दशा थी। नारायणराव जितना ही क्रोधी था उतना ही कानों का कच्चा भी था इसीलिए लोगों के बहकाने पर उसने रघुनाथराव से मन फेर लिया और उन्हें तथा उनकी स्त्री को कारावास में डाल दिया। नाना फड़नवीस और सखाराम बापू इस काम के विरुद्ध थे परन्तु उन लोगों की कुछ भी न चली और इस कलह की ज्वाला फिर प्रदीप्त हो गयी। रघुनाथराव के पक्षपातियों ने नारायणराव को कैद करने का निश्चय किया, और ठीक उसी समय पर आनन्दीबाई, गारद के कुछ लोगों तथा नारायणराव से द्वेष करने वाले कुछ प्रमुखों से मिलकर, कैद करने के षडयन्त्र में शामिल हो गई और इस तरह नारायणराव का कत्ल ता० ३ अगस्त १७७३ को कर दिया गया।

गद्दी लेने की अभिलाषा के कारण भतीजे के खून करने का आरोप जब बन्दी-गृह में पड़े हुए रघुनाथराव पर किया गया तो उसके सम्बन्ध में जनता की बची हुई

थोडी बहुत सहानुभूति भी नष्ट हो गई। उस समय नारायणराव की स्त्री गर्भवती थी, अत वश चलने की आशा लोगो को होने लगी। सर्व साधारण ने रघुनाथराव को अपराधी समझकर गद्दी से उसका स्पर्श न होने देना ही अच्छा समझा। आनन्दीबाई को जब यह समाचार मिला कि नारायणराव की स्त्री गर्भवती है और पुत्र होना सम्भव है, तब वह नारायणराव के किये गये खून को निष्फल समझने लगी। किन्तु वह इतने मे ही हताश न हुई। उसने पहले तो नारायणराव की स्त्री को और फिर प्रसूति होने पर उसे तथा उसके पुत्र सवाई माधवराव को मारने के अनेक प्रयत्न किये, जो पीछे से प्रगट हुए। इन कारणो से रघुनाथराव पर जनता का द्वेष और अधिक हो गया और इसलिए नारायणराव के मरने के तेरह दिन बाद जो बारह भाइयो का गुट बना उस दिन पर दिन पुष्टि ही मिलता गई। उस समय कार्यभारियो ने गङ्गाबाई के नाम से सनद देना और पहले के समान नारायणराव के नाम का सिक्का जारी रखा।

रघुनाथराव के चढ़ाई पर जाने के कारण बारह भाई के गुट्ट को विशेष बल मिला। रघुनाथराव के साथ जो सरदार गये थे उन्हे भी नाना फडनवीस ने फोड लिया था और वे विद्रोही सरदार एक एक करके कुछ न कुछ बहाने बना कर पूना लौट आये, रघुनाथराव को जब बारह भाई के गुट के समाचार मिले तब वह चढाई का काम छोड कर फौज के साथ पूना लौट आया। रघुनाथराव को लौटते देखकर नाना फडनवीस ने त्र्यम्बकराव दामाडेटे और हरिपन्त फडके को फौज के साथ रघुनाथराव का सामना करने को भेजा। दोनों ओर से पढरपुर के पास कासेगॉव म युद्ध हुआ जिसमे त्र्यम्बकराव की हार हुई और वह स्वय भी मारा गया। बारह भाई के पहले ही प्रयत्न मे यह 'प्रथम ग्रासे मक्षिकापात, होता देख नाना फडनवीस की हिम्मत कुछ कम हुई परन्तु हरिपन्त फडके को जीता देखकर उन्हे तथा सखाराम बापू को यह आशा बनी रही कि अपने काम मे एकदम असफलता आना जरा कठिन है और उनकी यह आशा शीघ्र ही सफल भी हुई। हरिपन्त फडके ने उधर फिर सैन्य सग्रह करके साबाजी भोसले तथा निजाम अली की मदद से रघुनाथराव पर फिर चढाई की। इस नई फौज को आते देख कर रघुनाथराव पूना का माग छोडकर बुरहानपुर भाग गये। इधर तारीख १८ अप्रेल सन् १७७४ को गङ्गाबाई के पुत्र उत्पन्न हुआ। इससे अब बारह भाई के प्रयत्न को और भी अधिक बल प्राप्त हो गया। इस नवीनोत्पन्न पेशवा का नाम "सवाई माधवराव' रखा गया और उसी के नाम से धडाके के साथ पेशवाई शासन का कार्य चलाया जाने लगा।

इस समय रघुनाथराव की तरफ पूना म मोरोबा फडनवीस, रायरीकर और पुरन्दरे ये तीन सरदार थे। मोरोबा की सहायता से रघुनाथराव ने सवाई माधवराव और उनकी माता गङ्गाबाई को पुरदर नामक किले के ऊपर तथा नीचे पकडने का प्रयत्न किया, परन्तु वह सिद्ध न हो सका। रघुनाथराव उस समय उत्तर हिन्दुस्तान की

ओर था, इसलिए नाना फडनवीस को सिंधिया और होलकर की आवश्यकता भी और उसके मिलने की उन्हें आशा भी थी, क्योंकि माधवराव पेशवा के ही समय में महादजी सिंधिया को सरदारी मिली थी और उन्हीं की कृपा से सिंधिया ने प्रतिष्ठा प्राप्त की और होलकर महादजी सिंधिया की सलाह से तथा उनसे मिलकर चलते थे अर्थात् सिंधिया की मदद मिलने पर होलकर की सहायता आप से आप मिल सकती थी। नाना फडनवीस के आज्ञानुसार इन दोनों सरदारों की सहायता उन्हें मिली तो सही, परन्तु रघुनाथराव के पराभव करने में वे नाना फडनवीस के समान उत्सुकता प्रगट नहीं करते थे, क्योंकि पेशवाई के झगडे से महादजी सिंधिया अपना प्रभाव बढ़ाने का लाभ सहज ही में उठा सकते थे। इसके सिवा सिंधिया और नाना फडनवीस में पेशवा सरकार के हिसाब के सम्बन्ध में जो झगडा चल रहा था उसका भी परिणाम प्रगट नहीं हुआ था। महादजी सिंधिया पेशवाई के सरदार थे, उन्हें जो प्रान्त वसूली के लिये दिया गया था, उसकी वसूली करके और उसमें से अपनी फौज का खर्च काटकर शेष रुपये उन्हें पेशवा सरकार के यहाँ जमा कराना पडता था। नाना फडनवीस थे पेशवाई के अर्थ-सचिव। उन्हें राज्य के अर्थ विभाग का सम्पूर्ण प्रबन्ध करना और सब सरदारों से हिसाब लेना पडता था। महादजी सिंधिया ने चार साल का हिसाब नहीं दिया था इसी सम्बन्ध में अर्थ सचिव नाना फडनवीस और महादजी सिंधिया में झगडा चल रहा था। यही कारण था जिससे रघुनाथराव के पीछे हो लगे हुए हरिपन्त फडके भी सेना के साथ मालवा में घुसे परन्तु सिंधिया और होलकर की अनुमति के बिना उनके प्रान्त में रघुनाथराव को पराजित करना हरिपन्त के लिये कठिन था। हरिपन्त फडके को मालवा में आते देख महादजी सिंधिया ने तुरन्त ही रघुनाथराव से सन्धि करने का राजनैतिक कार्य अपने हाथों में ले लिया और रघुनाथराव से सन्धि के विषय में बातचीत करना प्रारम्भ कर दिया। रघुनाथराव ने अपनी शर्तें प्रगट करने में बहुत आनाकानी की। रघुनाथराव ने कहा—कि "पहले फौज के खर्च के कारण जो ५-७ लाख रुपया का कर्ज मुझ पर हो गया है, वह मुझे दिया जाय तब मैं सिंधिया की मार्फत स्थायी सन्धि करूंगा, परन्तु यह रघुनाथराव का बहाना मात्र था। वह चाहता था कि हरिपन्त से रुपये मिल जाने पर अयोध्या के नवाब शुजाउद्दौला के पास चला जाऊं। परन्तु सिंधिया ने उन्हें इस काम से रोका, तब वे दक्षिण की ओर जाने को तैयार हुए। साथ में सिंधिया और होलकर भी थे। जब हरिपन्त ने देखा कि रघुनाथराव को मुगल और मोसले की सहायता नहीं मिल सकती, तब उन्होंने भी रघुनाथराव को बरार प्रान्त में जाने की आज्ञा दी।

रघुनाथराव दक्षिण को सीधी तरह से नहीं आ रहे थे। उनकी ओर से कुटिल-नीति के प्रयत्न जारी ही थे। सिंधिया भी यही चाहते थे क्योंकि उन्हें नानाफडनवीस से अपनी शर्तें मञ्जूर करवानी थी और वे रघुनाथराव के पूना पहुँचने के पहले ही मञ्जूर

हो सकती थी। इसलिये सिंधिया ने अपने वकील पुरन्दरे को कर्नल माली के पास भेजा और रघुनाथराव तथा अपने सम्बन्ध की सब शर्तें उससे स्पष्ट कराकर स्वीकार करवा लीं। उनमें रघुनाथराव को दस लाख रुपये की जागीर और झाँसी दिये तथा सिंधिया को राज के अन्दर में एक लाख रुपये और सिंहगढ़ प्रभृति स्थान जागीर में देने आदि की शर्तों के अनुसार रघुनाथराव को स्थापित करने के लिये सिंधिया ने कारभारियों को उत्तर हिन्दुस्तान की ओर बुलाया। वे लोग भी इस झगड़े को मिटाने के लिए मंजूर हो रहे थे, पर उन्होंने फिर मुगल और आगरे को अपने सन्धानार्थ बुलाकर सन्देश का रास्ता पकड़ा। यह देखकर रघुनाथराव और वह शङ्का करने लगे तथा सिंधिया की शिथिलता से लाभ उठाकर फिर उत्तर की ओर रवाना हुए। इस पर कारभारियों को निराशा हुई और वे अपने साथ की सेना को हरिपन्त की सहायतार्थ भेजकर वे पूना लौट गये। रघुनाथराव के साथ उनकी स्त्री आनन्दीबाई भी थी। उस समय वह गर्भवती थी। उसे साथ लेकर शीघ्रता से भाग सकना सम्भव नहीं था, अतः उसे धार के किले में रखकर और उसकी रक्षा का प्रबन्ध करके आप भागने के लिये निश्चिन्त हो गये। वे धार से उज्जैन गये परन्तु जब वहाँ भी हरिपन्त को अपने पीछे आते देखा तो पश्चिम की ओर मुड़कर गुजरात में घुस गये और बड़ोदा चले गये। हरिपन्त रघुनाथराव के पीछे ही लगा हुआ था। उधर साथ-साथ सन्धि की बातचीत करते हुए सिंधिया और होलकर भी थे और इस तरह सब मराठा मण्डली धूप छाँव का खेल खेल रही थी। बड़ोदा में रहना सुरक्षित न समझकर रघुनाथराव अहमदाबाद की ओर रवाना हुए। हरिपन्त ने भी उनका पीछा वहाँ फिर किया और महीनदी के किनारे उससे आ मिला। अब युद्ध होने का समय आ गया। इतने में ही सिंधिया ने बीच में पड़कर सन्धि की बातचीत आरम्भ कर दी। नदी के दोनों किनारे पर दोनों ओर की सेना सत्रह दिन तक पड़ी रही पर कुछ सार नहीं निकला।

पेशवाई के झगड़े के मूल कारण रघुनाथराव की स्थिति इस समय बड़ी ही करुणाजनक थी। नारायणराव का वध होने के कारण बारह भाई ने उन्हें निकाल दिया था। अब रघुनाथराव ने देखा कि मेरी सहायता करने को कोई भी तैयार नहीं होता, तब उन्होंने अङ्गरेजों का आश्रय लेने का विचार किया और धार में साथ की सब चीज वस्तु रखकर गुजरात का रास्ता पकड़ा। खम्भात से भावनगर होकर जल मार्ग के द्वारा ता० २३ फरवरी सन् १७७५ को वे सूरत पहुँचे। अङ्गरेज अधिकारियों ने उनका खूब आदर सत्कार किया परन्तु उन्हें जो धन की आवश्यकता थी वह अङ्गरेज थोड़े ही पूरी कर सकते थे। उन्होंने सूरत में कर्ज लेने का विचार किया, परन्तु इसके लिये भी कोई सेठ साहूकार तैयार नहीं हुआ। इधर अङ्गरेजों ने सन्धि करने की शीघ्रता की और ऐसे प्रतिष्ठित व्यक्ति को स्वयं जामिन होकर तो कर्ज दिलाना दूर रहा, उल्टे यह कहने लगे कि तुम्हारे पास जो छः लाख के जवाहिरात हैं उन्हें जब हमारे पास

सन्धि की जमानत के तौर पर रक्खोगे तब हम सन्धि करेंगे। लाचार होकर रघुनाथराव ने अङ्गरेजों से सन्धि की जिसकी मुख्य मुख्य शर्तें इस प्रकार थी—

(१) अङ्गरेज और मराठों से जो पहले सन्धि हो चुकी है उसे रघुनाथराव भी मान्य करें।

(२) अङ्गरेज अभी पन्द्रह सौ और फिर शीघ्र ही पच्चीस सौ सेना रघुनाथ राव को सहायतार्थ दें।

(३) इस सेना के व्यय के लिए रघुनाथराव, सब साष्टी द्वीप, मराठों के अधिकार का उसका आश्रित प्रदेश और उसकी आमदनी, गुजरात के जम्बूसर और ओलपड नामक परगने, वारञ्जा, बम्बई के पास वाले कान्हेरी प्रभृति द्वीप, बडोदा के गायकवाड की मार्फत भडोच शहर और परगने से वसूल होने वाली आमदनी, अङ्कलेश्वर की आमदनी मे से प्रति वर्ष पचहत्तर हजार रुपये तथा अङ्गरेजों की फौज के खर्च के लिए डेढ़ लाख रुपये मासिक दें। इन डेढ लाख रुपया के लिए गुजरात के चार परगने जमानत के तौर पर दिये जायें।

(४) बङ्गाल और कर्नाटक की अङ्गरेजी जागीर पर मराठे भी न चढ़ाई करें।

(५) ऊपर का शर्तों के अनुसार देने के लिए स्वीकृत किया हुआ प्रान्त सन्धि के दिन से अङ्गरेजों के अधीन किया जाय और यदि रघुनाथराव तथा पूना के दरबार मे सन्धि हो जाने से युद्ध करने का अवसर प्राप्त न हो, तो भी यह समझा जाय कि अङ्गरेजो ने सन्धि के अनुसार सहायता की है और इसके बदले में ऊपर लिखा हुआ प्रान्त उन्हें सदा के लिए दिया हुआ समझा जाय।

तदनुसार सन्धि हो जाने पर बम्बई वालों ने कर्नल कीटिङ्ग को रघुनाथराव के सहायतार्थ भेजा। कीटिङ्ग और रघुनाथराव की मुलाकात सूरत मे फरवरी के अन्त मे हुई और तुरन्त ही खम्भात से १९ मील दूरी पर दारा नामक स्थान पर रघुनाथराव और अङ्गरेजों की पचास हजार सेना एकत्रित की गई। इधर हरिपन्त के पास सेना बहुत कम रह गई थी, क्योंकि सिंधिया और होलकर मालवा को लौट गये थे और शेष बची हुई सेना भी बहुत दिनो से वेतन न मिलने से हतोत्साह हो रही थी। ऐसी स्थिति मे हारास नामक स्थान मे दोनों सेनाओं की मुठभेड़ हुई। इस युद्ध मे हरिपन्त की हार हुई परन्तु कुछ अन्तिम परिणाम न निकल सका, क्योंकि वर्षा ऋतु आ जाने के कारण कीटिङ्ग हरिपन्त के पीछे न लग डभोई में वर्षा ऋतु की छावनी डालकर रहने लगे। पेशवा की सेना को यह अवकाश मिल जाने से रघुनाथराव की बड़ी हानि हुई क्योंकि बम्बई के अङ्गरेजों ने जो रघुनाथराव से सन्धि की थी उसके समाचार जब कलकत्ता पहुँचे तब कलकत्ते के गवर्नर जनरल वारेन हेस्टिंग्स ने इस सन्धि को अमान्य ठहराया। सन् १७७४ के रेग्युलेशन एक्ट के अनुसार बङ्गाल के गवर्नर को गवर्नर जनरल के स्वत्व मिल चुके थे और दूसरे प्रान्तो के गवर्नरो पर उनका अधिकार जमने

लगा था। परन्तु इस बात को हुए एक ही वर्ष बीता था, इसलिए अन्य गवर्नर को पहले के समान स्वतन्त्रता से काम करने का अभ्यास छूटा नहीं था। इसी अभ्यास के वश होकर बम्बई के अङ्गरेजों ने रघुनाथराव से सन्धि कर ली थी और कलकत्ते के गवर्नर जनरल के मंजूरी की आवश्यकता नहीं समझी थी। यदि कलकत्ता में समाचार पहुँचने के पहले ही यहाँ मराठा सेना से युद्ध हो गया होता और उसका परिणाम अङ्गरेजों के अनुकूल होकर रघुनाथराव पूना की गद्दी पर बैठता तो कदाचित बात दूसरी ही होती और कलकत्ते वाले भी इस बात में साथ रहने को तैयार हो जाते। परन्तु यहाँ तो बात ही दूसरी थी। एक सम्पूर्ण मराठी सेना से लड़ने का यह प्रश्न था, दूसरे सम्पूर्ण मराठे सरदार पूना दरबार के अनुकूल थे और रघुनाथराव के पास भी अधिक सेना नहीं थी। फिर बम्बई के अङ्गरेजों की आर्थिक स्थिति भी अच्छी नहीं थी। ऐसी स्थिति में कोई किसी के किसी के लिए और किसी युद्ध की धधकती अग्नि में क्या कूदेगा और फिर एक व्यक्ति को जिस पर सम्पूर्ण जगत ने अपने ही भतीजे का खून करने का अपराध लगाया हो, राज्य दिलाने के लिए भला कौन युद्ध करना चाहेगा? यद्यपि यह ठीक है कि वारन हेस्टिंग्ज सत्य और न्याय की मूर्ति नहीं थे तो भी इसमें सन्देह नहीं कि रघुनाथराव का पक्ष लेने का बम्बई वालों का कार्य उन्हें उचित नहीं प्रतीत हुआ। इसीलिये उन्होंने युद्ध बन्द करने की आज्ञा बड़ी शीघ्रता से चारों ओर भेज दी और अपना एक वकील सन्धि करने के लिए पूना दरबार में भेजा। इस बात से बम्बई वालों के मुँह पर अच्छा तमाचा लगा और उन्हें रघुनाथराव से कुछ कहने में लज्जा मालूम होने लगी। उन्होंने कनल कीटिङ्ग द्वारा रघुनाथराव को कहलवाया कि "यद्यपि बात यहाँ तक आ गई है, तो भी हम तुम्हे शक्ति भर सहायता देंगे। यदि सन्धि करने का भी मौका आया तो हम उन शर्तों पर ही सन्धि करेंगे जिनसे तुम्हारा हित होगा और अधिक तो नहीं अपने यहाँ निर्भर रहने के लिए उत्तम स्थान तो अवश्य देंगे।" इस निराशाजनक समाचार का प्रभाव रघुनाथराव पर क्या पड़ा होगा इसकी कल्पना सब कोई सहज में कर सकते हैं।

श्री युत राजवाडे ने "मराठों के इतिहास के साधन" नामक पुस्तक का जो बारहवाँ खण्ड प्रकाशित किया है उसमे रायरीकर के दफ्तर के उस समय से सम्बन्ध रखने वाले अनेक पत्र छपे हैं जिसमें से कुछ पत्र तो रघुनाथराव के हैं और कुछ वे हैं जो अङ्गरेजों के यहाँ रहने वाले रघुनाथराव के वकील ने रघुनाथराव को लिखे हैं। इन पत्रों के पढ़ने से इस बात का स्पष्टीकरण भली प्रकार हो जाता है कि अङ्गरेजों के आश्रय में जाने पर रघुनाथराव की स्थिति कितनी विषम हो गई थी। कलकत्ते वालों की आज्ञा से युद्ध बन्द हो जाने के कारण रघुनाथराव के काम में बहुत भारी धक्का लगा, परन्तु बम्बई वालों ने पहले बहुत धीरज बंधाया और कहा कि "इसी काम के लिए यहाँ से पत्र देकर टेलर साहब को कलकत्ते भेजा है, वहाँ २० दिन में पहुँचेंगे और

एक उपलक्षण भी मान लें तो भी,मराठाशाही के बहुत अभिमान को भी ऐतिहासिक दृष्टि से देखने पर मराठा शाही के सम्बन्ध मे कितनी कठोरता से बोलना पड़ता है यह ऊपर के उद्धरण से विदित होगा।

हम लोग आज जो मराठाशाही का स्मरण कर रहे हैं वह जैसी की वैसी या सुधरी हुई मराठाशाही को पुन प्रतिष्ठित करने की इच्छा से नही कहते। और इच्छा हो भी तो हमारी आज शक्ति नहीं है यह हम अच्छी तरह समझते हैं। मराठाशाही रखने की शक्ति आज की अपेक्षा उस समय के लोगों मे सौ गुनी अधिक थी और आज की हमारी परिस्थिति इस काय की दृष्टि से उल्टी सौ गुनी कम है।

सन् १९११ में हम (मूल ग्रंथकार) बम्बई गवनर के एक कौंसिलर माननीय मारिसन से कुछ कारणों से मिलने के लिए गए थे। उनसे और जो बातचीत हुई थी उसका यहाँ हम स्मरण होता है। उस समय वे कुछ क्रोध के आवेश मे थे। वे बोलते बोलते उछलकर कहने लगे कि "तुम्हारे समाचार पत्र को हाथ म लेते ही बिना पढे मेरी ऐसी धारणा हो जाती है कि राजद्रोह लेख होना ही चाहिए। तुम्हारे मन में क्या विचार घुलते हैं वह मैं अच्छी तरह जानता हूँ।" इस पर हमने कहा कि "आप जब मन की बातें सब जानते है तो मेरे मन में क्या है उसे स्पष्ट ही कह दीजिए न जिसम मैं उसका स्पष्टीकरण कर सकूं।" साहब ने उत्तर दिया कि "तुम्हारे मन मे दो तरह क विचार हैं, एक तो तुम्हारा स्वत का जो मराठी राज्य नष्ट हुआ है उस विषय म तुम्हें दुख होता है। दूसरे तुम अङ्ग्रेजो का बोरिया बसना बाँधकर भगा देना चाहते हो।" इस पर मैंने (मूलग्रन्थकार ने) फिर उत्तर दिया कि—"आपने मुझ पर दो आरोप किये हैं। उनमे स पहले को तो मैं स्वीकार करता हूँ कि सौ वर्ष पहले इसी शहर म हमारा मराठी राज्य था इसका मुझे अभिमान है और उसके नष्ट होने से हम हृदय स दु ख है। पेशवाई देखे हुए मनुष्यो से जिन्होंने बातचीत की है ऐसे मनुष्यो से जब कि हम आज प्रत्यक्ष म बातचीत करते हैं तब इतने नजदीक की घटना को हम भूलना चाहे तो नहीं भूल सकते। उसका स्मरण कर खेद होना मनुष्य स्वभाव के अनुकूल ही है, परन्तु मुझ पर जो आप दूसरा दोषारोपण करते हैं, वह सत्य नहीं है क्योंकि पेशवाई के गुणो के साथ साथ दोष भी हम जानते हैं। इसके सिवा यदि यह मान भी लिया जाय कि हम पेशवाई को पुन प्रस्थापित करना चाहते हैं तो इष्टानिष्ट, शक्यता, अशक्यता का विवेचन करने की बुद्धि मुझ मे और मेरे मत के अन्य मनुष्यो मे ईश्वर ने नहीं दी, यह आप कैसे मानते हैं?

अस्तु, मराठे अपने गत नाम के अभिमान को कभी नही भूलेंगे यह हमे आशा है। इसी तरह इतने मूख भी नही बनगे कि नवीन परिस्थिति न पहिचाने। आज जो उनकी सम्पूर्ण भारत मे प्रतिष्ठा है उसका उनके देशाभिमान के साथ साथ समयज्ञता भी एक कारण है। पहले जिस तरह मराठे दिल्ली तक दौडकर जाते थे उसी तरह

उज्ज्वल सूर्य के प्रकाश में चमकती हुई दिखाई पड़ती है क्योंकि अभिमान दूर से और कौतुक बुद्धि से देखता है। परन्तु ऐतिहासिक बुद्धि पास जाकर शोधक बुद्धि से देखती है। अत उन स्वर्णों के इतिहास पर्वत का गड़बड़स्थान, ऊँचा-नीचा भाग, उसकी भयंकर गुफाएँ और उसमें के भयंकर जन्तु, विषैले वृक्ष, कंटीली घास आदि सब दिखता है और इनकी खोज करनी पड़ती है।

श्रीयुक्त राजवाडे के समान मराठाशाही का अभिमान करने वाला दूसरा मराठा शायद नहीं मिलेगा परन्तु इन्होंने भी अपने तीसरे खण्ड की प्रस्तावना में निम्न लिखित उद्गार प्रगट किये हैं —

सन् १७९६ से १८१८ ई० तक बाजीराव के शासन काल म, लड़ाई झगड़े, परस्पर द्वेष, डाह, यादवी भ्रष्टाचार आदि सब कुछ हुआ और अन्त म भारत वर्ष से मराठों की सत्ता नष्ट होने का समय आ गया। दुष्ट, भ्रष्ट, डरपोक, अविश्वासी और अकर्मण्य बाजीराव से यदि सब सरदारों का द्वेष हो गया था, तो उसे निकाल कर दे अपनी संयुक्त सत्ता को बनाये रख सकते थे। सिंधिया, होलकर, गायकवाड़ पटवर्धन प्रभृति सरदार संयुक्त सत्ता को रखने म समर्थ नहीं थे। यह बात भी नहीं है, वे समर्थ अवश्य थे। महाराष्ट्र के शिलेदार, सुखी गृहस्थ साधु, सन्त, भिक्षुक और शास्त्री भी कहीं भाग नहीं गये थे। अर्थात उस समय भी सब कुछ था, परन्तु यदि नहीं थे तो परस्पर विश्वास और देशाभिमान आदि राष्ट्रीय सत्ता के मुख्य अङ्ग, और इनके न होने से सब लोगों ने बाजीराव को ब्रह्मावर्त जाते हुए बड़ी खुशी से देखा। ब्रह्मेन्द्र स्वामी के पढ़ाये हुए, चुगली करने, लड़ने, झगड़ने और विश्वासघात करने के पाठ को दो पीढ़ी तक न भूलने ही का यह परिणाम था। औरंगजेब के समय में जिस राष्ट्र के मनुष्यों ने स्वातन्त्र्य रक्षार्थ प्राण पन से चेष्टा की थी उसी राष्ट्र के लोग बाजीराव के समय मे स्तब्ध और उदासीन होकर बैठ गये। रामदास और परशुराम के उपदेश के ये भिन्न परिणाम हुए। १७९५ मे नाना फड़नवीस के जमाने में जो इमारत बड़ी मजबूत दिखती थी उसके पश्चात दस पाँच वर्षों म उसका धराशायी हो जाना लोगों को आश्चर्य चकित करता है। परन्तु इस राष्ट्रीय नीतिमत्ता, ब्रह्मेन्द्र स्वामी से लेकर दो तीन पढ़ियों मे गिरते गिरते बाजीराव के समय मे पूर्ण तया नष्ट हो गई। इस बात पर यदि ध्यान दिया जाय तो फिर आश्चर्य करने का का कोई कारण ही न रहे। नाना फड़नवीस के समय म ही महादजी सिंधिया, तुकोजी, होलकर, फतेहसिंह, भोंसले पटवर्धन आदि महाराष्ट्र साम्राज्य के सरदारों ने पर राष्ट्रों से संधिकर अपने संयुक्त सत्ता को आधा कर दिया था। और नाना फड़नवीस सरीखे नीतिवान नीतिज्ञ के चले जाने पर यह अनीतिमत्ता अनियन्त्रित हो गई और इस तरह ब्रह्मेन्द्र स्वामी ने जो वृक्ष लगाया था उसमें कड़ुवा फल लगा।

राजवाडे महाशय के लिखने मे ब्रह्मेन्द्र स्वामी ही मुख्य हैं, परन्तु इसे यदि

एक उपलक्षण भी मान लें तो भी मराठाशाही के कट्टर अभिमान को भी ऐतिहासिक दृष्टि से देखने पर मराठा शाही के सम्बन्ध में कितनी कठोरता से बोलना पड़ता है यह ऊपर के उद्धरण से विदित होगा।

हम लोग आज जो मराठाशाही का स्मरण कर रहे हैं वह जैसी की वैसी या सुधरी हुई मराठाशाही को पुनः प्रतिष्ठित करने की इच्छा से नहीं कहते। और इच्छा हो भी तो हमारा आज शक्ति नहीं है, यह हम अच्छी तरह समझते हैं। मराठाशाही रखने की शक्ति आज की अपेक्षा उस समय के लोगों में सौ गुनी अधिक थी और आज की हमारी परिस्थिति इस कार्य की दृष्टि से उल्टी सौ गुनी कम है।

सन् १९११ में हम (मूल ग्रंथकार) बम्बई गवर्नर के एक कौंसिलर माननीय मारिसन से कुछ कारणों से मिलने के लिए गए थे। उनसे और जो बातचीत हुई थी उसका यहाँ हम स्मरण होता है। उस समय वे कुछ क्रोध के आवेश में थे। वे बोलते बोलते उछलकर कहने लगे कि "तुम्हारे समाचार पत्र को हाथ में लेते ही बिना पढ़े मेरी ऐसी धारणा हो जाती है कि राजद्रोही लेख होना ही चाहिए। तुम्हारे मन में क्या विचार घुलते हैं यह मैं अच्छी तरह जानता हूँ। इस पर हमने कहा कि "आप जब मन की बातें सब जानते हैं तो मेरे मन में क्या है उसे स्पष्ट ही कह दीजिए न जिसमें मैं उसका स्पष्टीकरण कर सकूं। साहब ने उत्तर दिया कि "तुम्हारे मन में दो तरह के विचार हैं, एक तो तुम्हारा स्वत का जो मराठी राज्य नष्ट हुआ है उस विषय में तुम्हें दुख होता है। दूसरे तुम अंग्रेजों को बोरिया बसना बांधकर भगा देना चाहते हो। इस पर मैंने (मूलग्रन्थकार ने) फिर उत्तर दिया कि—"आपने मुझ पर दो आरोप किये हैं। उनमें से पहले को तो मैं स्वीकार करता हूं कि सौ वर्ष पहले इसी शहर में हमारा मराठी राज्य था इसका मुझे अभिमान है और उसके नष्ट होने से हम हृदय से दुःख है। पेशवाई देखे हुए मनुष्यों से जिन्होंने बातचीत की है ऐसे मनुष्यों से जब कि हम आज प्रत्यक्ष में बातचीत करते हैं तब इतने नजदीक की घटना को हम भूलना चाहें तो नहीं भूल सकते। उसका स्मरण कर खेद होना मनुष्य स्वभाव के अनुकूल ही है, परन्तु मुझ पर जो आप दूसरा दोषारोपण करते हैं, वह सत्य नहीं है क्योंकि पेशवाई के गुणों के साथ साथ दोष भी हम जानते हैं। इसके सिवा यदि यह मान भी लिया जाय कि हम पेशवाई को पुनः प्रस्थापित करना चाहते हैं तो इष्टानिष्ट, शक्यता, अशक्यता का विवेचन करने की बुद्धि मुझ में और मेरे मत के अन्य मनुष्यों में ईश्वर ने नहीं दी, यह आप कैसे मानते हैं?"

अस्तु, मराठे अपने गत नाम के अभिमान को कभी नहीं भूलेंगे यह हमें आशा है। इसी तरह इतने मूर्ख भी नहीं बनेंगे कि नवीन परिवर्तन न पहिचाने। अब जो उनकी सम्पूर्ण भारत में प्रतिष्ठा है उसका उनके देशाभिमान के साथ साथ दक्षता भी एक कारण है। पहले जिस तरह मराठे दिल्ली तक दौड़कर जाते थे

आज भी जाते हैं और उस समय का तथा आज का कारण भी वही राजकीय महत्वाकांक्षा है। परन्तु पहले की अपेक्षा आज एक दूसरे ही अर्थ से वे सारे भारत को अपना देश समझने लगे हैं। इसी तरह देश के दूसरे भागों के निवासी भी पहले जो मराठों से द्वेष रखते थे अब नहीं रखते। प्रत्युत बन्धुत्व के नाते से व्यवहार करते हैं। कलकत्ते की सीमा पर मराठा डिच अर्थात् मराठा खाई नामक जो स्थान आज भी मौजूद है उसे बङ्गाली और मराठे दोनों नहीं भूले हैं और मराठों का नाम जो वहाँ (बङ्गाल में) अपकीर्ति का कारण हो गया था वह अपकीर्ति भी नष्ट हो गई है। पालने में सोये हुए अज्ञान बङ्गाली बालकों को डराने में जिस शब्द का उपयोग किया जाता था उस नाम का आज तरुण और प्रौढ़ बङ्गाली भी प्रेम और कौतुक से आदर करते हैं।

अभिमान का विषय जिस तरह बढ़ता है उसी तरह स्वयं अभिमान भी बढ़ता है। इस लिये मराठों को, 'मराठा' नाम की अपेक्षा 'हिन्दवासी' यह नाम अधिक प्रिय होने लगा है। स्काच लोग स्काच नाम का उपयोग वर्ष में एक दिन अर्थात् सेंट एन्ड्रूज़ नामक साधु पुरुष का पुण्य तिथि के दिन करते हैं और इसी नाम से जयघोष करते हैं। परन्तु शेष ३६४ दिनों में वे अपने को ब्रिटिश ही कहलाने में प्रसन्न होते हैं। उसी प्रकार मराठों में भी स्थिति के अनुसार अन्तर हो गया है और जब कि वे सारे भारतवर्ष को अपना देश मानने लगे हैं तब स्वतः को मराठे कहलाने की अपेक्षा 'भारतीय' कहलाने में उन्हें अधिक अभिमान होना स्वाभाविक है। पूर्व काल में मराठों ने युद्ध में विजय प्राप्त की थी, आज वे शान्ति में विजय प्राप्त कर रहे हैं, और भविष्य की विजय किस प्रकार की होगी यह परमेश्वर ही जाने।

* समाप्त *